व्यक्तियो को सक्षम बनाने हेतु जीवन को 'लेन-देन के सिद्धान्त' पर आधारित होना चाहिए ।[24] यहां पर सोमदेव ने अहिंसा के सिद्धान्त की पवित्रता पर जोर दिया है. उनका दावा है कि इसका व्यवहार स्वर्ग की तरफ प्रेरित करता है । कोई भी व्यक्ति सोमदेव के विचारो को उपयोगितावाद की तरफ गहरे झुके हुए देख सकता है । अहिंसा को इस कारण महत्त्व नही दिया जाता है कि यह कोई सर्वश्रेष्ठ सिद्धान्त है. वरन इस कारण से कि इसका व्यवहार पारस्परिक सम्मान की तरफ प्रेरित करता है तथा समाज को सुचारु रूप से चलाने मे सक्षम बनाता है ।[25]

जनपद, देश तथा राष्ट्र अन्य तीन महत्त्वपूर्ण 'पूर्ण' है । 'जहा पशुओ, अन्नो और धातुओ की सम्पत्ति से युक्त भूमि के टुकडे हो, राष्ट्र कहा जाता है,[26] स्वामी को अधिकार, शासन और कोप को बढावा देने वाला देश कहलाता है ।[27] जो प्रदेश वर्णो और आश्रमों से लक्षित प्रजा का अथवा धन-धान्यादि पदार्थों की उत्पत्ति का स्थान हो, वह जनपद कहलाता है ।[28] सभवत: अंग्रेजी मे इसके सबसे नजदीक 'सिविल सोसाइटी' (नागरिक समाज) होगा । यह आश्चर्यजनक है कि सोमदेव की राज्य तथा नागरिक समाज की परिभाषा तो पूर्णत: स्पष्ट है, जबकि उनकी राष्ट्र की परिभाषा इतनी स्पष्टता लिए हुए नही है । राष्ट्र की उनकी परिभाषा हमे इस हेतु सक्षम नही बनाती कि हम एक राष्ट्र को दूसरे राष्ट्र से अलग कर सकें । किन्तु, फिर भी सोमदेव इस बात से सचेत थे कि विभिन्न राष्ट्र एक दूसरे से अलग-अलग कारणो से भिन्न है । यह उल्लेख करना चाहिए कि सोमदेव की व्यवस्था मे इन चारो इकाइयों को लगभग स्वायत्त पूर्णों के रूप मे लिया गया है । प्रत्येक की अपनी विशिष्ट विशेषताएं तथा पहचान हैं, किन्तु फिर भी वे वृहद् पूर्ण के अग हैं । प्रत्येक गृहस्थ या राष्ट्र अपनी विशिष्ट पहचान तथा परम्पराएं रखता है, जिन्हे उनके साथ जुडे रहना चाहिए ।

सोमदेव इस बारे मे पूर्णत: स्पष्ट हैं कि उस यश से लाभ नही है, अगर वह अपने सम्बन्धियो तथा आश्रितो का पालन-पोषण नही करता है या अगर वह समाज मे अधर्म को रोकने मे सहायता प्रदान नही करता है । स्पष्टत· सोमदेव का आग्रह जीवन के सौहार्दपूर्ण सार पर है, ताकि प्रत्येक पूर्ण अपनी विशिष्ट पहचान के सदर्भ मे अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति करने मे सक्षम हो सके । यहाँ पर धर्म सही कार्य का सिद्धान्त है जो कि ऐहलौकिक और पारलौकिक लक्ष्य की सिद्धि की तरफ अग्रसर करता है ।[29] इस लक्ष्य के विरोध मे जाने वाली प्रत्येक चीज अधर्म है । इस बिन्दु पर परम्परागत चिन्तन का अनुसरण करते हुए सोमदेव

---

24 सोमदेव . नीतिवाक्यामृतम्, 1.7
25 वही, 1.41
26 वही, 19 1
27 वही, 19 2
28 वही, 19.5
29 वही, 1.2

ने ऐहलौकिक समृद्धि तथा सभी लौकिक इच्छाओ की प्राप्ति हेतु, सुख की प्राप्ति या मुक्ति की खोज जैसी गतिविधियो को स्वीकृति प्रदान की है।[30] उनका समान रूप से आग्रह रहा है कि 'व्यक्ति के जिस धन मे शरणार्थियो तथा आश्रितों का हिस्सा न हो, वह व्यक्ति उस धन को प्राप्त करने के कतई योग्य नही है।'[31] एक अन्य जगह पर उन्हो ने कहा है कि 'पूर्णत लोभी व्यक्ति को उसके अपने धन के अनुरूप भी समृद्धि नही मिलती है।'[32] 'वह व्यक्ति ही समृद्धि का पात्र होता है जो कि समृद्धि प्राप्ति के उपायो और सतत परम्परा से समृद्धि का उपभोग करता है।'[33] उन्होंने उन व्यक्तियो की, जो कि धर्म-कार्यों तथा लौकिक-कार्यों मे साथ देते हैं, 'तीर्थ-स्थानो ' की तरह स्तुति की है। उनका यह दृढ रूप से मानना है कि अन्याय या अधर्म द्वारा प्राप्त किया गया सुख न केवल पारलौकिक फलो की प्राप्ति को नकारता है वलिक साथ ही वह इस विश्व मे भी दुःख की अन्तहीन शृ खला की तरफ अग्रसर कर देता है।[34] 'न्याय-मार्ग योग और क्षेम सिद्धि का उपाय है।'[35] (दूसरे शब्दो मे कह सकते हैं कि यह तरीका अप्राप्य की प्राप्ति तथा प्राप्त के सरक्षण का साधन होता है।)

प्राय जैन चिन्तन की आलोचना इस वात के लिए की जाती है कि वह जीवन-अस्वीकृति के दृष्टिकोण की शिक्षा पर जोर देता है। यह तर्क दिया जाता है कि रहस्यवादी परम्परा इस विश्व की सारभूत अवास्तविकता पर जोर देती है। इसके अनुसार यह एक ऐसा जेल-घर है, जिससे स्वतत्र होने के लिए इससे वचना चाहिए। किन्तु, यह स्पष्ट होना चाहिए कि सोमदेव अपने दिशा-निर्देशक कौटिल्य की भाति 'जीवन-स्वीकृति' ऐसा दृष्टिकोण, जिसमें कोई गतिविधि न हो या ऐसा दृष्टिकोण जो कि किसी अन्य से दूर रहने की शिक्षा देता हो—का दृष्टिकोण रखता है। अगर कुछ है तो उसमे आग्रह स्वय इस विश्व के अन्दर जीवन-प्रक्रिया की निरन्तरता पर होना चाहिए तथा हम अपने दायित्वो को अस्वीकार नही करें, वरन् उन्हे निरन्तर रूप से पूरे करते रहे। भारतीय चिन्तन ने मानव की गतिविधियो को चार वर्गों—काम,इन्द्रियो की तृप्ति से सुख की प्राप्ति, अर्थ, लौकिक आवश्यकताओ और समृद्धि की प्राप्ति हेतु धन की चाह, धर्म न्यायोचितता, मोक्ष,मुक्ति की खोज—मे वाटा है।[36] सोमदेव का आग्रह है कि व्यक्ति को इन सभी का समान रूप से और साथ-साथ उपभोग करना चाहिए।[37] हालाकि सोमदेव ने राज्य की तुलना

30 सोमदेव : नीतिवाक्यामृतम्, 15 2
31 वही, 1.6
32 वही, 2 4, 1.45; 46
33 वही, 2 2
34 वही, 2 5
35 वही, 29.14
36 वही, 3 4
37 वही, 3 3

मे मोक्ष को बहुत ज्यादा महत्त्व नही दिया है। उन्होने अपने विवेचन को केवल तीन अन्य गतिविधियो तक ही सीमित रखा है। आवश्यकताओ की पूर्ति तथा समृद्धि की खोज मे जिस चीज का महत्त्व है, उसका उल्लेख करते हुए कहा है कि 'जो व्यक्ति काम और अर्थ की उपेक्षा करके केवल धर्म का ही सेवन करता है वह पकी हुई खेती को छोडकर ऊपर भूमि को जोतता है।'[38] सुख के सम्बन्ध मे भी उन्होने इसी तरह के दृष्टिकोण का अनुसरण किया है। वे यह स्वीकार करने मे बहुत यथार्थवादी है कि धन के अभाव मे व्यक्ति अपनी पत्नी तथा बच्चो तक को भी छोड देता है। इस पुस्तक मे शायद ही कही इस बात का उल्लेख हो कि आध्यात्मिक मुक्ति अन्तिम लक्ष्य बना रहता हो। ऐसा लगता है कि सम्भवत वे स्वय विचार की अपेक्षा परम्परा को ज्यादा सम्मान देते थे। लगातार इस बात पर आग्रह रहा है कि हम इस विश्व का उपभोग करें, किन्तु इसमे सभी की समृद्धता निहित हो तथा सभी को लोककल्याण की तरफ अग्रसर करने के लिए करने योग्य और न करने योग्य कार्यों के मध्य अन्तर की जानकारी हो।

किन्तु, वे जानते थे कि सीमाओ से परे इन सभी लक्ष्यो को एक साथ प्राप्त नही कर सकते हैं। अत प्लेटो की भाँति, वे भी कर्त्तव्य को ही एक शिल्पकला-सम्बन्धी सिद्धान्त के रूप मे मानने लगे, जिसे कि जीवन के अन्य सभी लक्ष्यो की सीमाओ को परिभाषित करना चाहिए तथा एक सन्तुलन पैदा करना चाहिए। जब वे यह मानते हैं कि जीवन के इन तीनो लक्ष्यो मे किसी एक पर ज्यादा जोर दिया जाता है तो वह या तो उसे या अन्य दो लक्ष्यो की क्षति पहुचाएगा। वे कहते हैं कि 'वे व्यक्ति, जो धर्म तथा अर्थ के अनुरूप काम (इच्छाओ की पूर्ति) का उपभोग करने से कभी सुख रहित नही होते है।'[39] एक अन्य जगह पर उन्होने लिखा है, 'हाथी के वध के समान धर्म का उल्लघन करने वाला स्वय पाप का भागी बनता है।'[40] वे धीरे-धीरे 'तप' को स्वीकार करने लगे, क्योकि वे मानते है कि यह इन्द्रियो और मन का सयम है[41] जो कि समाज की परम्पराओ के उपयुक्त अनुसरण की तरफ उन्मुख करता है।[42]

वास्तव मे वे समानता के सिद्धान्त को स्वीकार करते हैं और कहते हैं कि 'सब प्राणियो मे समानता का भाव समस्त आचारो मे श्रेष्ठ आचरण है।'[43] किन्तु, उनकी समानता की कल्पना आधुनिक समानता की अवधारणा से भिन्न है। वे समानता को इस अर्थ मे नही लेते हैं कि सभी व्यक्ति शारीरिक रूप से समान हैं या आवश्यकताओ मे समान हैं, वल्कि, इस सन्दर्भ मे कि, प्रथम, अपनी मुक्ति

---

38 सोमदेव : नीतिवाक्यामृतम्, 1 48, 21.9-10
39 वही, 3.2
40 वही, 1 41
41 वही, 1.24
42 वही, 1 26
43 वही, 1.5

की खोज करने की मानव की क्षमता तथा द्वितीय, उनके कर्त्तव्यो के अनुरूप संचालन के सन्दर्भ मे समान है। वे वास्तव मे, समानता की आध्यात्मिक अवधारणा को मानते हैं, जिसमे कि प्रत्येक व्यक्ति जहा तक वह अपनी मुक्ति की तलाश कर सकता है या जहा तक कि वे सभी व्यक्ति ईश्वर के प्राणी हैं तथा दैवीय-चिनगारी रखते हैं, मे समान है। इस सामान्य विशेषता के कारण से ही सभी व्यक्ति दूसरे व्यक्तियो की सहानुभूति तथा सदिच्छा प्राप्त करने के पात्र हैं, सभी एक-दूसरे के लोक-कल्याण की देखभाल मे लगे रहते हैं। कोई भी, जो कि जान-बूझकर या अपने सकीर्ण निजी स्वार्थो के कारण से अन्यो को वचित करता है या हिंसा करता है, सही नही हो सकता है।

कुछ शक्तिशाली व्यक्तियो द्वारा, जो कि तार्किक निर्णय ले सकें तथा जिनके पास वैधानिक सत्ता हो, सभी प्रकार के अतिक्रमणो को रोकने की आवश्यकता है। यह उस राज्य के वृद्धि का कारण बनती है जो कि एक भूमि के टुकडे पर सत्ता रखता है तथा दूसरी अन्य विशेषताएँ जैसे जनसख्या, राजा, मत्री-परिषद्, दुर्ग, सेना, मित्र, पडौसी तथा कोश रखता है।[44] राज्य का सबसे सर्वोच्च गुण यह है कि उसमे अपनी प्रजा को सुरक्षित रखने की क्षमता होनी चाहिए। राजा राजनीति (दण्डनीति) तथा आर्थिक (वार्ता) विज्ञानो के उपयुक्त प्रयोग द्वारा शान्तिपूर्ण मानव-जीवन हेतु सभावनाओ को बढाने मे सक्षम होना चाहिए। कानून एव व्यवस्था बनाए रखना उसका कर्त्तव्य है। वह व्यवस्था को अनुनय-विनय, धमकी, दमन और यहाँ तक कि शक्ति प्रयोग के द्वारा भी बनाए रखे।'[45] ऐसा करने मे राजा को सक्षम बनने के लिए आवश्यक है कि वह निष्पक्ष न्याय करे।[46] उसे जाति-व्यवस्था को बनाए रखना तथा उत्पादन, सरचना, कृषि, उद्योग, व्यापार तथा वाणिज्य को नियन्त्रित करना चाहिए, जो कि सोमदेव का मानना है कि, अन्य सभी गतिविधियो का आधार है।[47] राजा योग्य व्यक्तियो का रक्षक तथा अपने कर्त्तव्य-कर्मों (स्वधर्म) का उल्लघन करने वाला का नियन्ता होता है।[48]

राज्य का प्रबन्ध एक कला है, जिसके लिए निश्चित कौशल एव निपुणता की जरूरत होती है। जिसमे राजा तथा उसके अधीनस्थ मत्रियो और नागरिक सेवको को कुशलता एव बुद्धिमत्तापूर्वक प्रशिक्षित होना चाहिए। वे करने योग्य और न करने योग्य कार्य के बारे मे आवश्यक जानकारी प्राप्त करें तथा उन्हे मूर्त परिस्थितियो के अनुरूप व्यवहार करने की निपुणता प्राप्त करनी चाहिए। सोमदेव ने शिक्षा को अभिमान का स्थान देते हुए कहा है कि राजकुमारो की

---

44 सोमदेव नीतिवाक्यामृतम्, 5 52-53

45 वही, 6 39, 43, साथ ही देखिए, शान्तिपर्व 67.17-28, 59.5-13

46 वही, 9.2-3

47 वही, 8 2,3,4

48 वही, 7.22

उपयुक्त शिक्षा वश-परम्परा की शुद्धता और लौकिक समृद्धि को बढाती है तथा शिक्षा का अभाव राज-परिवार को जल्दी ही छिन्न-भिन्न कर देता है ।[49] ऐसा व्यक्ति, जो कि वार्ता (अर्थशास्त्र) तथा दण्डनीति (राजनीति) मे प्रशिक्षित हो, वह राजाओ को राज्यो की व्यवस्था करने का दिशा-निर्देशन दे सकता है ।[50] ऐसे व्यक्ति जीवन तथा विभिन्न परिस्थितियो मे उसकी समस्याओ को सामान्य सिद्धान्तो से जोड़कर सही परिप्रेक्ष्य प्रदान करते है । सोमदेव कौटिल्य की प्रशसा करता है, क्योकि कौटिल्य ने ऐसी सलाह दी कि जो उसके समय की राजनीतिक परिस्थितियो के सबसे ज्यादा अनुकूल थी तथा चन्द्रगुप्त को, सभी के कल्याण के लिए, अपना साम्राज्य स्थापित करने मे सक्षम बना दिया था ।'[51]

दूसरो द्वारा प्रतिपादित सही समाज व्यवस्था की अवधारणा को स्वीकार करते हुए राजनीतिक शास्त्रियो को अपना ध्यान राजनीतिक जीवन के सगठन पर केन्द्रित करना चाहिए । उनका मानना है कि 'विचारो को व्यवहार मे रूपान्तरित करना एक तकनीकी समस्या है । अत. राजा किसी नई योजना को लागू करने से पहले उसके बारे में अधिक से अधिक जानकारी प्राप्त कर लें । शत्रुओ की तुलना मे राजा को अपनी शक्ति का मूल्यांकन करना चाहिए और अगर यह स्वय को शक्ति-हीन पाए तो उसे शत्रु द्वारा कहे गए अनभीष्ट शब्दो को भी सहन कर लेना चाहिए ।[52] 'राजा को व्यापक गुप्तचर व्यवस्था का प्रयोग करना चाहिए । इच्छित लक्ष्यो की पूर्ति हेतु गुप्तचरो को विष व्यवस्था तथा कमनीय आकर्षण का प्रयोग सहित निम्न स्तरीय पद्धतियो के प्रयोग की अनुमति होनी चाहिए ।[53] राजा का स्वाभिमान के लिए मर जाना अच्छा है, परन्तु शत्रु की इच्छा के अनुरूप आचरण द्वारा अपने को बेचना अच्छा नही है ।[54] हालाकि अगर दीर्घकालीन दृष्टि से कल्याण अवश्यभावी हो तो राजा को शत्रु का आश्रय लेने की अनुमति दी गयी है ।[55] एक अन्य जगह पर उन्होने आँख के लिए आँख के सिद्धान्त का उपदेश दिया तथा कहा है कि 'अपने साथ किए गए व्यवहार का बदला न चुकाने वाले व्यक्ति को लौकिक और पारलौकिक कोई भी फल नही मिलता है ।'[56]

सोमदेव का मत है कि राजनीति चातुर्य से समाज के विवादो को सुलझाती है ।[57] निष्पक्ष न्याय तथा अपराध के अनुरूप दण्ड,[58] राज्य की समृद्धता मे वृद्धि,[59] कमजोर तथा गरीबो को सरक्षण[60] जैसे स्थायी कार्य-साधक उपाय

---

49 सोमदेव : नीतिवाक्यामृतम्, 5.56,59
50 वही, 5.54, 55, 10 61
51 वही, 10 4
52 वही, 13.9, 10
53 वही, 14 4,5,8,9.10
54 वही, 29.53
55 वही, 29.54
56 वही, 26.13
57 वही, 28.4,5
58 वही, 9 2
59 वही, 8.2
60 वही, 7.8

हैं और दूत व्यवस्था जैसे अस्थायी कार्य-साधक उपाय हैं। राजा को हर रणनीति के प्रयोग की अनुमति होनी चाहिए, अगर वह अपने मन्त्रियो के साथ उपयुक्त विचार-विमर्श के वाद, यह मानता हो कि यह राज्य के लिए दीर्घ-कालीन लोक-कल्याण की तरफ अग्रसर करेगी। मैक्यिावली ने भी साधनो के मुद्दे पर समान स्थिति अपनाई है, किन्तु मैकियावली ने पूर्णतः अपना ध्यान अस्तित्व की दशाओ पर केन्द्रित किया है, वहां सोमदेव ने इसके साथ ही अच्छे तथा आदर्श जीवन की दशाओ को भी सम्मिलित किया है। सोमदेव नैतिक तथा व्यावहारिक दोनो आवश्यकताओ को जोडने का प्रयास करते है। वे 'सही' को राजनीति के आधार के रूप मे स्वीकार करते हैं। इसे वे हर जगह त्रुटिपूर्ण मानव स्वभाव को ठीक करने मे प्रयोग लेते थे, जैसाकि मैकियावली ने सद्गुण के सदर्भ मे किया है। दोनो ने पूर्णता प्राप्ति की आवश्यकता को स्वीकार किया है। किन्तु, वे जानते थे कि यह हमेशा सम्भव नही है। हालाकि सोमदेव ने भी यह माना है कि 'नि.सदेह साधु-सन्यासियो के कर्म भी नितान्त निर्दोष नही होते हैं।'[61] अगर मैकियावली का सम्बन्ध राजकुमार को लाभ पहुचाने के लिए यह जानने से है कि मानव-प्रकृति का स्वामी कैसे वना जाए, तो सोमदेव का इसके स्वामी वनने से इसलिए है कि उसे सही व्यवस्था के रूप मे लाया जा सके। अस्तित्व से परे उनके विचारो का सम्बन्ध सभी के कल्याण तथा भलाई, उच्च से उच्च स्तरो के विकास—जिसकी कि चरम परिणति आध्यात्मिक मुक्ति से होती है—से है। इसी कारण उन्होने कभी भी राजा की शक्तियो को निरपेक्ष रूप मे नही स्वीकार किया है। उन्होने कहा है कि 'वह ही स्वामी है, जो वहुतो को धारण करता है।'[62] राजा सवसे अनुकूल पद्धति चुनने या शान्ति एव व्यवस्था उत्पन्न करने के लिए उपयुक्त क्षण का इन्तजार करने के लिए स्वतन्त्र है, किन्तु वह जो कुछ भी करे, उसमे वह जो वाछनीय है तथा जो परिस्थिति मे सभव है, के मध्य की खाई को, विशिष्ट परिस्थितियो के अनुरूप विशिष्ट नियमो तथा तरीको के सदर्भ मे जीवन की वास्तविक परिस्थितियो से आदर्श को जोडते हुए, पाटने का प्रयास करें। राजा को जो प्रश्न पूछना चाहिए वह है—सत्य पर आधारित मूर्त दशाओ के लिए राज-नीतिक तथा आर्थिक दशाओ को सवसे अच्छे तरीके से कैसे सगठित किया जाए? आदर्श राजनीतिशास्त्र को प्रत्यक्षवादी समझ के बिना व्यवहार मे क्रियान्वित नही कर सकते हैं। प्रत्यक्षवादी समझ आदर्श राजनीतिशास्त्र के विना लोकहित की प्राप्ति का साधन नही वन सकती है। नैतिकता, मनोविज्ञान, रोग-विज्ञान, उपचार-विज्ञान आदि सभी का अच्छी राजनीति व्यवस्था के उद्भव हेतु प्रयोग करना चाहिए।

सोमदेव ने राज्य का अर्थ लोककल्याणकारी राज्य के रूप मे लिया है।

61 सोमदेव : नीतिवाक्यामृतम्, 6.35
62 वही, 32 32, 5.53

व्यवस्था को बनाए रखना जीवन-सरक्षण को सम्भव बनाता है, तो अन्य पक्षो का संगठन, सुरक्षित आधार के रूप मे, राज्य की समृद्धि तथा कोश मे वृद्धि करता है । मैकियावली मे सद्‌गुण कई वार क्रूरता पर टिका हुआ दिखाई देता है, जबकि सोमदेव के सदर्भ मे वह आनन्दित रूप मे प्रकट होता है, क्योकि वे इस पर जोर देते हैं कि व्यक्ति का व्यवहार अन्यो द्वारा स्वीकृत होना चाहिए । इसके अतिरिक्त, राजनीतिक कार्यों को समाज की परम्पराओ और नैतिक दायित्वो, जो कि वर्णो के दायित्वो, आश्रमो के दायित्वो तथा धर्मशास्त्रो के सिद्धान्तो द्वारा अभिव्यक्त हो, पर आधारित होना चाहिए । ये तीनो एक ऐसी सरचना प्रदान करते है, जिसके अन्तर्गत राजा के लिए वदली हुई परिस्थितियो को सभी प्रकार से सचालित कर पाना सम्भव हो सके । राज्य को निजी हितो की पूर्ति के लिए योग्य वनाते समय उसकी उपलब्धियो के मूल्य तथा उनकी वैधानिकता हेतु जनता की आँखो को, अर्थात् जनता को तथा अन्ततः जिनके ऊपर वह शासन करता है, उन व्यक्तियो के कल्याण को काफी महत्त्व दिया गया है । सोमदेव ने यह कहते हुए वहुत दृढता दिखाई है कि 'अर्जुन के पेड की उस समृद्धता का क्या लाभ जो दूसरो के काम मे नही आती है ।'[63] यहाँ यह जोडना चाहिए कि लोक-कल्याण की परिभाषा कदाचित् वह नही होगी जो कि राजा द्वारा अपने लिए तय कर ली गई हो । इसे तो समुदाय के नैतिक अर्थ के सरक्षक के द्वारा तय की जानी चाहिए । इसे तो टीका सम्बन्धी व्याख्या पर आधारित होना चाहिए, जो कि विवेक तथा तर्क पर आधारित हो । राजनीतिक-कौशल नियन्त्रणकारी-कौशल होता है । यह राज्य के अन्दर तथा अन्य राज्यो के साथ वाहर के जीवन को नियन्त्रित करता है । जैसा पहले उल्लेख किया जा चुका है कि सोमदेव ने कभी भी राजतन्त्रशाही को निरकुश रूप मे नही लिया है । इसकी शक्तियो के सचालन पर प्रभावशाली नियन्त्रण है । राजा को सही कार्यों के सिद्धान्त की पूर्ण जानकारी होनी चाहिए । अपनी जनता की रक्षा हेतु उसमे साहस एव हिम्मत होनी चाहिए तथा राज्य की समृद्धता को वढाने वाले साधनो मे उसे योगदान देना चाहिए ।

सोमदेव का शासन लाक्षणिक 'ओरियण्टल' तानाशाह की अपेक्षा सवैधानिक राजतन्त्र के ज्यादा नजदीक है । राजा को सलाह देने के लिए मन्त्रिमण्डल रखना चाहिए और अधितरक स्थितियो मे जो सलाह दी जाए राजा द्वारा उसे मान लिया जाए ।[64] सविधान मिश्रित स्वरूप का हो तथा मन्त्री एवं न्यायाधीश, इस पर ध्यान दिए बिना कि राजा क्या करता है, सामाजिक रूप से स्वीकृत, सही सिद्धान्तो आदि के प्रकाश मे अपने से सम्वन्धित कर्तव्यो को सचालित करें ।[65] इस पुस्तक के दसवें अध्याय के पीछे मूल विचार यह है कि राज्य का सवसे अच्छा सगठन वह होता है जिसमे उपलब्ध सवसे योग्य व्यक्तियो को नियुक्त किया जाए । साथ ही राजा भी जनता तथा उसके कार्यों के सम्पर्क मे रहे । सोमदेव ने तो इस अतिवादी स्थिति

63 सोमदेव : नीतिवाक्यामृतम्, 32.33
64 वही, 10.58, 59
65 वही, 13.ɔ, 69
66 वही, 17.33, 34

पर जाते हुए लिखा है कि 'राजा प्रजा के कार्यों का स्वय समाधान करे।'[66] एक अच्छा राजा वह है जो अपने स्वय की निजी भलाई की अपेक्षा जनता की भलाई को अधिक पसन्द करता हो तथा वह इस बात का निष्कपट रूप से प्रयास करे कि राज्य के कार्यों मे उसके निजी स्वार्थ बीच मे न आ पावें। राजा वह व्यक्ति है जो कि विशिष्ट मानवीय परिस्थितियो मे'धर्म'का अर्जन करता है तथा तार्किक कठोरता के साथ निर्णयो को लाग करने की क्षमता रखता है। यह स्पष्ट है कि सन्देहास्पद चरित्र वाले शासको द्वारा इस तरह के हितो की पूर्ति नही हो सकती है, 'उत्तम चरित्र एव आचरण वाला व्यक्ति नगा होते हुए भी नंगा नही होता है।'[67]

वास्तव मे, सोमदेव ऐसे राजा की आलोचना करने मे, जो कि अपनी प्रजा की रक्षा करने मे असमर्थ रहता है, शान्तिपर्व मे भीष्म से सहमत होते हुए, वे कौटिल्य से परे चले जाते हैं। कौटिल्य ने भी ऐसे राजा का काफी तिरस्कार किया है, किन्तु उन्होंने माना कि राजा न होने की अपेक्षा बुरा राजा होना अच्छा है, क्योकि राजा के अभाव मे समाज मे निश्चित रूप से अराजकता पैदा हो जाएगी। जबकि सोमदेव ने अराजकता को समाज की एक ऐसी अवस्था के रूप मे परिभाषित किया है, जिसमे 'शक्तिशाली निर्बल को निगल जाता है'[68] तथा घोषणा की कि 'बिना राजा के लोक भला है, परन्तु मूर्ख राजा से कल्याण नही होता है।'[69] उनका सोचना है कि 'दुष्ट प्रकृति वाले राजा द्वारा प्रजा के नाश से बढकर दूसरी कोई विपत्ति नही है।'[70] वे यह अनुमति देते हैं कि 'अगर राजा गुणो का द्वेषी न हो या बहुत दुर्विनीत तथा अहकारी न हो, तो विद्वान् सत्य बोले।'[71] प्राचीन व्यक्तियो ने अराजकता का तिरस्कार किया है तथा इस बात का भय व्यक्त किया है कि राजा अगर अधर्म पर चलने लग जाए तो अन्य व्यक्ति भी उसी तरह का व्यवहार करने लग जाते हैं।[72] इस अर्थ मे राजा को राज्य के प्रथम एव सबसे महत्त्वपूर्ण तत्त्व के रूप मे लिया गया है।[73] किन्तु, फिर भी वह परम्पराओ तथा विद्वान्जनो—जो कि अच्छे कार्य एवं त्याग करने की सलाह देते हैं—के अधीनस्थ हैं। सही नियमो का निर्णय वृद्धजनो तथा ब्राह्मणो द्वारा, राजनीतिक शक्ति—चाहे वह किसी भी रूप मे अस्तित्व मे हो—के अनुरक्षण के लिए लिया जाता है। विद्वान्जनो—ब्राह्मणो—तथा साहसी एव शक्ति-जनो—क्षत्रिय—दोनो के सयुक्तीकरण मे ही व्यवस्था तथा न्याय की निश्चितता बनती है, अत दोनो को सही रूप से कार्य करना चाहिए।[74]

---

67 सोमदेव नीतिवाक्यामृतम्, 26 52 68 वही, 9 8
69 वही, 5 31 साथ ही, कौटिल्य : अर्थशास्त्र, 1 3
70 वही, 5.33 71 वही, 5 68 72 वही, 17.31
73 वही, 17 33
74 भारतीय चिन्तन की सासारिकता के बारे मे गहन विवेचन के लिए देखिए, डी. ड्यूमों रिलिजन,पोलिटिक्स एण्ड हिस्ट्री इन इण्डिया[हेग, मॉन्टन प्रेस 1970] साथ ही, राधाकमल मुकर्जी, हिन्दू सिविलाइजेशन, (लन्दन, 1936) वही, 17.38,42।

राज्य कला के इस विवेचन मे, स्वाभाविक रूप से सबसे ज्यादा महत्त्वपूर्ण स्थान धर्म के सिद्धान्तो को दिया जाता है, ताकि वे जीवन तथा उसकी विभिन्न गतिविधियो को एकीकृत विकास की ओर उन्मुख कर सके। इसको सुनिश्चित करने के लिए लक्ष्यो तथा साधनो मे उपयुक्त सम्बन्ध होना चाहिए तथा राजा के पास धर्म को लागू करने के लिए आवश्यक स्वविवेक का अधिकार भी होना चाहिए। किन्तु, सोमदेव शक्ति के दुरुपयोग के विरुद्ध प्रभावकारी उपचार प्रदान करने मे असफल रहा है। ऐसा प्रतीत होता है कि सोमदेव को राजा जिस स्थिति मे आसीन होता है, वहा से उसके अध पतन के बारे मे बहुत कम जानकारी थी। सोमदेव के लिए राजा का इरादा महत्त्वपूर्ण है। अगर राजा अच्छी व्यवस्था उद्भव करने का प्रयास करता हैं तो अपने समाज को आगे ले जाने वाले के रूप मे स्वीकार किया जाएगा। किन्तु, सभवत उसका ध्यान इस ओर नही गया कि कई बार अच्छे इरादों से की गयी योजनाएँ भी भयकर परिणामो की ओर ले जा सकती है। सोमदेव इसके लिए मत्रिमण्डल की एक सस्था प्रदान करते हैं, किन्तु यह उजागर करने मे वे पर्याप्त रूप से सफल नही हो पाए कि इस तरह की परिषद् अभिमानी राजा को सही दिशा मे लाने के लिए कैसे बाध्य करें? विशेषकर उस स्थिति मे, जबकि राजा अपने निजी सकीर्ण हितो को बढाने मे दृढ प्रतिज्ञ हो। ऐसी व्यवस्था तभी कार्य कर सकती है जबकि शासक बुद्धिमान हो तथा जनमत की शक्ति प्रभावशाली हो। किन्तु, अगर भ्रष्ट एव अहंकारी शासक हो तो सोमदेव द्वारा सुझाए गए सुरक्षात्मक उपाय बहुत ही कमजोर हैं। इसी कारण से उन जैसे विचारक मध्यकाल मे अप्रासगिक बन गए, जहा कि छोटे-छोटे राज्यो का उनके शासको के सकीर्ण हितो की की पूर्ति हेतु उत्थान एव पतन हुआ। सोमदेव का चिन्तन उस जगह काफी प्रभाव शाली लगता है, जहा कि वे राजनीति तथा नैतिकता को सयुक्त करते हैं, क्योकि यह सयुक्तीकरण यथार्थवादी है तथा जहा तक वे शासक तथा शक्ति के मध्य, धर्म के सिद्धान्तों—जो कि राज्य सरचना से स्वतन्त्र रूप से उद्भव किए गए हैं—की सर्वोच्चता के सन्दर्भ मे, बन्धन को स्वीकार करते हैं, वह आशा दिलाने वाला काम है। इस तरह के कुछ बन्धनो को सम्पूर्ण समसामयिक चिन्तन मे अच्छी सरकार के मूल के रूप मे स्वीकार किया जाता है। वास्तव मे, गाधीजी के रामराज्य का आदर्श इसी प्राचीन मान्यता की ही पुन शुरुआत थी।

जब शासक तथा शासित के मध्य नैतिक बन्धनो की आवश्यकता की उनकी स्वीकृति इतने स्पष्ट रूप से पाई जाती है, तो कोई भी व्यक्ति धर्म की परिभाषा तथा एक तरफ व्यक्ति तथा दूसरी तरफ समाज से, उसके सम्बन्ध के बारे मे किसी व्यवस्थात्मक विवेचन के अभाव पर आश्चर्य प्रकट कर सकता है। लोक-कल्याणकारी राज्य के आदर्श को, व्यक्ति के सुख को बढाने हेतु, व्यक्ति के औचित्य की कल्पना के साथ जोडने का कोई प्रयास नही किया गया लगता है। दोनो हमेशा एक साथ नही चल सकते है। अतः परिणाम यह होता है कि उनके दर्शन के एक भाग मे व्यक्ति तथा उसकी खुशी निरपेक्ष रूप से प्रकट होती हैं, तो दूसरे भाग मे विभिन्न 'पूर्ण'—जिनका कि व्यक्ति एक अग है—अपनी भूमिका निभाते हुए दिखाई देते है। एक अन्य जगह यह लगता है कि व्यक्ति अपनी खुशी को बढाने

का प्रयास करता है, क्योंकि यह वह चीज है जो उसके जैविक तथा मनोवैज्ञानिक स्वरूप को प्रदान करती है, तो दूसरी जगह गृहस्थ तथा राज्य, उनकी परम्परा तथा जैविक सम्पर्क सूत्रों के बारे मे बात करता है। वे इन दोनो स्थितियो में सामजस्य स्थापित करने में असफल रहते हैं।

वे तार्किकता के दो रूपो में से एक रूप को अपना सकते थे। प्रथम, वे गौतम द्वारा निरूपित पूर्ण तथा उसके भागो के मध्य पूर्ण सम्बन्धता के विचार को स्वीकार कर सकते थे—ऐसी सम्बन्धता, जिसमे कि पूर्ण एक इकाई के रूप में सामने आता है जबकि अङ्ग, आधार के निर्माणकारी अगो के रूप में, जिस पर कि पूर्ण टिका हुआ है; अपना निजी पृथक् स्वरूप एव महत्ता रखते हैं। गौतम ने पूर्ण को आधेय तथा अगो को आधार के रूप में लिया था। इस स्थिति का अनुसरण करने से सोमदेव व्यक्ति तथा समाज दोनो के बारे में अपनी धारणा मे सफल हो सकते थे। तब वे यह तर्क प्रस्तुत कर सकते है कि मानव सघ अपने स्वयं का स्वरूप तथा अस्तित्व रखते हैं तथा वे अन्य सघो से विशेष रूप से एव समाज से सामान्य रूप से, एकीकृत रूप से जुडे होते हैं।[75]

वैकल्पिक रूप से, वे अपने विचारों को विकासवादी सिद्धान्त, यह निरूपित करते हुए कि व्यक्ति के सुख को सामाजिक विकास के चरणो के साथ-साथ कैसे सशोधित किया जाए—से जोड सकते थे। वास्तव मे, इस तर्क मे जोडने वाला कडी अन्तर्निहित है। किन्तु, वे उनके सम्बन्धो की परिशुद्ध प्रकृति के विस्तृत विवेचन के अभाव मे बहुत ही कमजोर लगते हैं। इस तरह का विवेचन जरूरी है, क्योकि प्राचीन सभ्यता के पतन के साथ, इस विवेचन के अभाव मे, निजी तथा लोक क्षेत्रो मे इस सीमा तक पृथकृता पैदा हो गयी कि सामान्य भारतीय व्यक्ति निजी जीवन मे तो बहुत धर्म-परायण होने लगा, जबकि वह लोक-जीवन मे बहुत ही भ्रष्ट हो गया। इस तरह के विवेचन के अभाव मे, सभी और अधिक षडयन्त्र-कारी हो जाएगे, क्योकि उनकी पुस्तक के अलावा, कौटिल्य के अर्थशास्त्र को छोडकर, कही भी दुष्ट व्यक्तियो के बारे मे अच्छी प्रकार से विवेचन नही किया गया है और न ही कही रिश्वत तथा लोक-भ्रष्टाचार के अन्य रूपो जैसे व्यसनो के विरुद्ध किसी उपचार का इतनी सुन्दरता एव नैतिक उत्साह के साथ विस्तार से विवेचन किया गया है, जैसा कि यहा पर है। यह सब इसलिए भी खेदजनक है, क्योकि चिन्तन की अन्य किसी व्यवस्था मे भी राजनीतिक जीवन के गहरे प्रश्नो को इस सीमा तक सासारिक नही बनाया गया है। जब उन्होने ऐसा किया तो कुछ निश्चित असततत्यताओ को, जो कि उनकी नीति विश्लेषण के विवरण के दौरान उभर कर आयी हैं टाला जा सकता था तथा हम भी उनके द्वारा 'करने योग्य एव न करने योग्य कार्यों की समझ एव समृद्धता' पर, जो बार-बार जोर देने का प्रेरक तत्त्व रहा, उसको समझने मे ज्यादा सक्षम होते।

75 देखिए : एस. एन. जुनानकर : दि न्याय फिलोसोफी, दिल्ली, 1978 पृ 84, 86, 89, 97

सामुदायिक सम्बन्धो की प्रकृति के बारे मे उनकी बहुत ही जटिल स्थिति हेतु किसी औचित्यपूर्ण सिद्धान्त के अभाव मे नैतिक सिद्धान्तो, जिनको कि उन्होने समर्थन दिया था सबमे पहले क्षति पहुचती है। उनकी सामयिक राजनीति अपना नैतिक उत्साह खो देती है और अन्तत. वह विशुद्ध रूप से तकनीकी गतिविधि बन जाती है जिसमे कि राजकुमार बिना किसी प्रतिबन्धयुक्त तरीके से अपने को शक्ति मे बनाए रखने का प्रयास करेंगे एव तदुपरान्त वे इस कार्य को धर्म के नाम पर न्यायोचित ठहराएंगे। राजनीति के अधिकतर सिद्धान्तो को दूर फेंक दिया जाता है। कौटिल्य तथा सोमदेव के द्वारा लिखे गए ग्रन्थ राज्यकाल पर लिखे गए ग्रन्थो के रूप मे सामने आते हैं तथा वे राजकुमारो को इस विषय मे सलाह देते हैं कि उनके चारो ओर आक्रामक व्यक्तियो एव पदार्थों की विशिष्ट परिस्थितियो मे वे अपने आप को सबसे अच्छी प्रकार से कैसे दृढता प्रदान कर सकते हैं। शासन-कला केवलमात्र तकनीकी कौशल तक सीमित होती है तथा इसका एकमात्र लक्ष्य यह हो जाता है कि मानव रणनीति को कैसे तय करे ताकि वह स्व-उन्नति को बढाने वाली हो। राजनीति दुष्ट व्यक्तियो को नियन्त्रित करने तथा अच्छाई को सरक्षण प्रदान करने वाले शास्त्र की अपेक्षा वह समाज मे व्यक्तियो को नियन्त्रित करने हेतु छल-कपट की निकाय बन जाती है। इस अर्थ मे सोमदेव थोडी निराशा ही प्रदान करते हैं, क्योकि उनके द्वारा जोर दिए गए अधिकाश सिद्धान्तो का पहले से ही शान्तिपर्व तथा कौटिल्य के अर्थशास्त्र मे उल्लेख कर दिया गया है। प्राचीन ग्रीस मे प्लेटो जैसे विचारक ने जिस तरह से अवधारणाओ तथा विचारो को जोड़ने का विवेचन किया था, उस जैसे विस्तृत विवेचन की आवश्यकता नही थी। भारतीय इतिहास के पूर्ण उथल-पुथल तथा परिवर्तन के काल मे रहते हुए भी वे भूतकाल मे ही जी रहे थे। सोमदेव का दृष्टिकोण कौटिल्य के परिवर्तन की अवधारणा से भिन्न है। ऐसा नही हो सकता है कि वे कौटिल्य के समय से भारतीय समाज मे जो असख्य परिवर्तन आ रहे थे, उनसे अपरिचित थे। सोमदेव ने नि सन्देह रूप से सुन्दर साहित्यिक शैली मे लिखा है, किन्तु उनमे ज्ञान, बुद्धि तथा उनके समय की राजनीतिक प्रक्रिया के अन्दर अन्त दृष्टि का अभाव था, जबकि कौटिल्य मे वह विस्तृत रूप से पाई जाती है। जिस प्रकार से उन्होने जाति-व्यवस्था के दायित्वो को स्वीकार किया, उसमे उनकी मौलिकता का अभाव दिखाई देता है तथा उन्होने अपने समय के कई अन्य निम्न-स्तरीय प्रचलनो पर भी पर्याप्त ध्यान नही दिया, क्योकि उनका समानता के विचार के साथ सामजस्य नही किया जा सकता है, जिसका कि उन्होंने विवेचन किया है। साथ ही न वे यह सोचते थे कि परिपूर्णता के वैदिक सिद्धान्त के संदर्भ मे इसको पुन उद्भव करना सार्थक होगा। इसके अतिरिक्त, एक जैन सत होते हुए भी उन्होने यह सब स्वीकार किया। यहाँ वे यह भूल गए थे कि इनमे से कुछ मुद्दे तो उनके तनाव एव सघर्ष के आधार भी रहे हैं।

**वी० आर० मेहता**

# अनुक्रम



***

# सोमदेवीयानि राजनीतिसूत्राणि
# (नीतिवाक्यामृतम्)

सोमदेव के राजनीति सम्बन्धी सूत्र [नीति के वाक्यों का अमृत]
Soma Deva's Aphorisms Relating to the Science of Politics
[The Nector of the Utterings (Lit Sentences) Relating to Conduct (of Political Policy)].

सोमं सोमसमाकारं सोमाभं सोमसंभवम् ।
सोमदेवं मुनिं नत्वा नीतिवाक्यामृतं ब्रुवे ।।

परम ऐश्वर्य सम्पन्न (सुला अक्षयकीर्तिमान्), चन्द्रमा के समान आकार और आभा वाले, चन्द्रवंश मे उत्पन्न, मुनि सोमदेव (सुला. श्रीचन्द्रप्रभ तीर्थङ्कर) को प्रणाम कर नीति के वाक्यो रूपी अमृत का वर्णन करता हूं ।
Having bowed down to the ascetic Soma Deva (SL. the Tirthankara Shri Candraprabha) prossessed of highest prosperity (SL. endowed with endless glory), resembling the moon in form and lustre and born in the lunar race, I describe the nector in the form of sayings on polity

## १. धर्मसमुद्देशः
### धर्म का विवेचन
### Discourse on Righteousness

१. धर्मार्थकाममोक्षस्वरूपसर्वपुरुषार्थफलमिदं राज्यम् ।[1]

(सुला SL. 1. धर्मार्थकामफलाय राज्याय नम )

यह राज्य धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष रूप मनुष्य के सभी प्रयत्नों के फल देने वाला है ।
(सुला के पाठ मे—धर्म, अर्थ, काम के फल देने वाले राज्य के लिए प्रणाम है । )
This righteous policy brings forth the fruits of all the efforts of human existence—fulfilment of worldly needs and desires and attainment to salvation (In SL.'s reading—Salutations to the state bearing the fruits of righteousness, wealth and desire).

२. यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः ।
जिस से ऐहलौकिक और पारलौकिक लक्ष्य सिद्ध हो, वह धर्म है ।
Righteousness is that which leads to the accomplishment of worldly success and transcendental bliss,

३. अधर्मः पुनरेतद्विपरीतफलः ।
इससे उलटे फल के साधक (कर्मादि) अधर्म हैं ।
That which yields fruit contrary to this ( i. e. the above ) is unrighteousness.

४. आत्मवत् परत्र कुशलवृत्तिचिन्तनं शक्तितस्त्यागतपसी च धर्माधिगमोपायाः ।
अपने समान दूसरों के कल्याण के उपायों का विचार और सामर्थ्य के अनुसार दान और तप धर्म प्राप्ति के उपाय हैं ।
Contemplation of the means of welfare of others as of oneself, and alms or charity and austerity according to one's own capacity are the means to attain righteousness

५. सर्वसत्त्वेषु हि समता सर्वाचरणानां परमाचरणम् ।
(सुला. SL. 1. परम चरणम्)
सब प्राणियो में समानता का भाव समस्त आचारो में श्रेष्ठ आचरण है ।
To achieve a sense of equality among all beings is the loftiest conduct among all types of conduct

६. न खलु भूतद्रुहां कापि क्रिया प्रसूते श्रेयांसि ।
निश्चय ही प्राणियों से द्रोह करने वालों का कोई भी काम कल्याण उत्पन्न नही करता है ।
Verily no action of persons maliciously disposed to other persons can lead to welfare.

७. परत्राजिघांसुमनसां व्रतरिक्तमपि चित्तं स्वर्गाय जायते ।
दूसरो के प्रति अहिंसक भाव रखने वालों का व्रत (आदि) से रहित चित्त भी स्वर्गदायक हो जाता है ।
The mind of person inclined to non-violence to others leads to heaven, even without the observation of fasts (etc).

८ स खलु त्यागो देशत्यागाय, यस्मिन् कृते भवत्यात्मनो दौःस्थित्यम् ।

निःसन्देह वह दान (आदि), जिस के करने से अपनी स्थिति बिगड़ जाए, देश को छोड़ने का कारण बन जाता है ।

Certainly a charity, that results in misery for the giver, becomes the cause for his leaving the country.

९ स खल्वर्थी परिपन्थी, यः परस्य दौःस्थित्यं जानन्नपि तस्मिन्[1] अभिलषत्यर्थम् ।

(सुला SL. 1. नास्तीदं पदम्)

वह याचक अवश्यमेव शत्रु (या लुटेरा) है जो दूसरों की बुरी स्थिति को जानता हुआ भी उस से धन चाहता है ।

That suppliant is surely an enemy (or a robber) who knowing the misery and bad situation of the other still desires wealth from him.

१० तद् व्रतमाचरितव्यं, यत्र न संशयतुलामारोहतः शरीरमनसी ।

उस व्रत का पालन करना चाहिए, जिस में शरीर और मन [जीवन के] सन्देह की तराजू मे न चढ़ें ।

Only that vow may be observed as does not drag the body into doubt and suspicious ( of life itself ).

११ ऐहिकामुत्रिकफलार्थम् अर्थव्ययः त्यागः ।

इस लोक और परलोक में [शुभ] फल [की प्राप्ति] के लिए किया गया धन का खर्च 'त्याग' [=दान] कहलाता है ।

Spending of money for a good cause in this world and the other is sacrifice (=charity).

१२ भस्मनि हुतमिवापात्रेष्वर्थव्ययः ।

अयोग्यो पर खर्च किया गया धन राख में डाली गई आहुति के समान है ।

The money spent on the undeserving is like oblations (offered) in ashes,

१३ पात्रं च त्रिविधम्—धर्मपात्रं कार्यपात्रं कामपात्रं चेति ।

[ दान के ] योग्य [ व्यक्ति, ] तीन प्रकार के होते हैं—धर्मपात्र [—ग्रहीता के धर्म के कारण दान के योग्य व्यक्ति], कार्यपात्र [ दाता की

कार्यसिद्धि के लिए दान के योग्य व्यक्ति ] और कामपात्र [ दाता की इच्छा की पूर्ति के लिए दान के योग्य व्यक्ति ]।

Worthy receipients ( of gifts ) are of three types—receipients on account of (their) righteousness, receipients for accomplishing donor's desired tasks and receipients for fulfilling (the donor's) desires.

एवं कीर्तिपात्रमपीति केचित् [सुला. SL ]

इसी प्रकार यश का जनक भी [ दान के ] योग्य होता है, यह कुछ मानते हैं।

Likewise, a generator of fame is also a worthy receipient of gifts.

१४ किं तया कीर्त्या या आश्रितान्न बिभर्ति, न[1] प्रतिरुणद्धि वा—धर्मम्[2] ?

(सुला. SL. 1. नास्ति पदमिदम् 2. धर्मम्)

उस यश से क्या लाभ जो न आश्रितों [ और अनुयायियो ] का पालन-पोषण करता है और न अधर्म को रोकता है ?

What is the use of that fame which neither supports the dependants (and followers) nor prevents unrighteousness ?

१५ भागीरथीश्रीपार्वतीवत्[1] भावानामन्यदेव प्रसिद्धेः कारणं, न पुनस्त्यागः, यतो न खलु गृहीतारो व्यापिनः सनातनाश्च ।

(सुला. SL, 1. श्रीपर्वतवत्)

भागीरथी [=गगा] श्री [=धनसम्पत्ति और शोभा] तथा पार्वती के समान प्राणियो [ श.—सत्ताओ ] की प्रसिद्धि का कारण और ही कुछ होता है, दान कभी नही क्योंकि दान लेने वाले [व्यक्ति] नि.सन्दिग्ध रूप से [ सर्वत्र ] व्याप्त और नित्य नही होते ।

As in the case of the Ganges or the godess of wealth, prosperity and beauty or Parvati (Siva's consort), the cause of fame in human beings is something other than the bestowing of gifts, since the receipients are nowhere pervasive and permanent

१६ स खलु कस्यापि मा भूदर्थः, यत्रासंविभागः शरणागतानाम् ।

ऐसा धन किसी का भी न हो, जिस मे शरण मे आए हुए और आश्रितो का भाग न हो ।

Such wealth as includes no share for refugees and dependants, deserves to belong to no one at all.

१७ अर्थिषु संविभागः स्वयमुपभोगश्चार्थस्य हि द्वे फले ।
धन के दो ही प्रयोजन [ या फल ] हैं—याचकों को भाग देना और अपने आप भोग करना ।
There are two aims of wealth—distribution among suppliants and use by (the owner) himself.

१८ नास्त्यौचित्यमेकान्तलुब्धस्य ।
एक मात्र [ स्वयं अपने धन के ] लोभी का औचित्य नहीं है ।
There is no propriety for the absolute greedy (in relation to his own wealth).

१९ दानप्रियवचनाभ्याम् अन्यस्य हि सन्तोषोत्पादनम् औचित्यम् ।
[याचको आदि को] धन देने और मीठे वचन बोलने से दूसरों को सन्तोष देना ही 'औचित्य' है ।
To create satisfaction among others by gifts (to suppliants and the ilke) and sweet words is 'propriety'.

२० स खलु लुब्धः, यः सत्सु विनियोगादात्मना सह जन्मान्तरेषु नयत्यर्थम् ।
निःसन्देह वह लालची है जो सज्जनो मे धन का व्यय न कर अपने साथ जन्मान्तरों मे ले जाने की भावना रखता है ।
[यहाँ 'ल्यब्लोपे कर्मण्यधिकरणे च' वार्तिक से 'विनियोग परित्यज्य' के अर्थ मे पचमी का प्रयोग है ।]
[ सुला का अर्थ—जो मनुष्य सज्जनो को दान देकर अपने साथ परलोक मे धन ले जाता है, वह निश्चय से सच्चा लोभी है । वेनाश्रा.—लुब्धः = अभिनन्दन के योग्य ]
He is certainly greedy who instead of spending his wealth among the good, desires to carry it with him to the other world.
(Here ablative is by ल्यब्लोपे कर्मण्यधिकरणे च and yields the sense of सत्सु विनियोगं परित्यज्य, i e. forsaking or ignoring the good,)
(SL.'s translation : 'He who carries his wealth with him to the other world by bestowing alms to good men is really greedy.' Ven A—Lubdhah = honourable)

२१ अदातुः प्रियालापः अन्यत्र लाभस्यान्तरायः ।
अदानशील [या कंजूस] के मीठे वचन [याचक को] दूसरे से [प्राप्त होने वाले] लाभ में बाधा हैं ।
Sweet words of the non-giver (or miser) are an obstruction (for the alms-seeker) to gain help (at another place),

२२ सदैव दुःस्थितानां को बन्धुः ?
सदा ही दीन [दशा मे] रहने वालों का [भला] कौन मित्र हो सकता है ?
Who verily can be the friend of those who live always in misery and bad conditions ?

२३ नित्यमर्थ्यमानात् को नाम नोद्विजते ।
सदा [ धन ] मांगने वाले से भला कौन नही ऊबता है ?
Who indeed is not disgusted with a habitual suppliant for money ?

२४ इन्द्रियमनसोर्नियमानुष्ठानं तपः ।
इन्द्रियों और मन के संयम का पालन 'तप' है ।
Austerity is the observance of restraint of senses and mind.

२५ विहिताचरणं निषिद्धपरिवर्जनं च नियमः ।
[ शास्त्रादि मे ] बताए गए कर्मो का आचरण और निषेध, किए गए कर्मो का त्याग 'नियम' [ – संयम] है ।
Restraint is to perform action enjoined in scriptures and to forsake the forbidden ones.

२६ विधिनिषेधौ ऐतिह्यायत्तौ ।
कर्त्तव्य कर्मो और त्याज्य कर्मो के विधान परम्परागत शिक्षा पर आश्रित होते हैं ।
The enjoined and forbidden actions depend upon traditional instruction.

२७ तत् खलु सद्भिः श्रद्धेयमैतिह्यं, यत्र न प्रमाणबाधा पूर्वापरविरोधो वा ।

वह ही परम्परागत शिक्षा सज्जनों द्वारा सत्य एवं विश्वसनीय समझी जानी चाहिए जिस में [प्रत्यक्षादि] प्रमाणों से संघर्ष अथवा आगे-पीछे [ के कथनो ] में विरोध न हो।

That traditional instruction alone should be regarded as true and trustworthy by the virtuous which does not conflict with the means of obtaining correct knowledge and is not inconsistent with the preceding and following instructions.

२८ हस्तिस्नानमिव विफलं[1] सर्वमनुष्ठानम् अनियमितेन्द्रियमनोवृत्तीनाम्।

(सुला. SL. 1. पदमिदं नास्ति)

असंयत इन्द्रिय और मन के व्यापार वालों का समस्त [ धर्मनियम आदि का ] पालन हाथी के स्नान के समान व्यर्थ है।

Like the bath by an elephant the observance of all religious rules by those who have not controlled the functions of their senses and mind is in vain.

२९ दुर्भगाभरणमिव केवलं[1] देहखेदावहमेव ज्ञानं स्वयमनाचरतः।

(सुला. SL. 1 नास्तीद पदम्)

असुन्दर [श. अशुभ] आभूषण [धारण] के समान स्वयम् आचरण न करने वाले का ज्ञान केवल शरीर को दुःख देने वाला ही होता है।

(सुला दुर्भगाभरण—विधवा स्त्री के आभूषण धारण)

The knowledge of a person who does not observe right rules himself merely brings ache to the body like the use of an ugly ornament.

(SL. दुर्भगाभरण—Wearing of ornaments by a widow)

३० सुलभः खलु कथक इव परस्य धर्मोपदेशे लोकः।

कथा करने वाले [ अथवा उपदेशक ] के समान दूसरो को धर्म का उपदेश देने वाले लोग सुलभ हैं।

Like story-tellers or religious preachers people find it convenient to preach righteousness to others.

३१ प्रत्यहं किमपि नियमेन प्रयच्छतस्तपस्यतो वा भवन्त्यवश्यं महीयांसः परे लोकाः।

प्रतिदिन नियमपूर्वक कुछ न कुछ दान करने वाले या तप करने वाले के दूसरे लोक और व्यक्ति निश्चय ही महान् हो जाते हैं।
A man who daily gives something regularly in charity and practises penance becomes great and obtains great boon in the other world.

३२ कालेन संचीयमानः परमाणुरपि हि[1] जायते मेरुः।
(मुला SL 1. 'हि' पद नास्ति)
[दीर्घ] काल पर्यन्त [एक-एक] परमाणु भी इकट्ठा करने से मेरु पर्वत बन जाता है।
Even particles gathered one by one for a long time become the mountain Meru.

३३ धर्मश्रुतधनानां लवोऽपि[1] प्रतिदिनं सङ्गृह्यमाणः भवति समुद्रादप्यधिकः।
(मुला SL. 1 प्रतिदिन लवोऽपि)
धर्म, ज्ञान और धन का लेश मात्र भी प्रतिदिन इकट्ठा करने से समुद्र से भी अधिक [ विशाल ] हो जाता है।
Even a bitlle of righteousness, knowledge and wealth gathered everyday exceeds an ocean in dimensions.

३४ धर्माय नित्यमजाग्रताम्[1] आत्मवंचनं भवति।
(सुला SL 1 अनाश्रयमाणानाम्)
धर्म के प्रति सदैव जागरूक न रहने वाला को स्वय को धोखा होता है।
Self-deception is suffered by those who are not always vigilant in righteousness.

३५ कस्य नामैकदैव सम्पद्यते पुण्यराशिः ?
भला किसको एक साथ पुण्यो का ढर मिल जाता है ?
Who verily acquires all at once a hoard of religious merit ?

३६ स्वयमनाचरतां[1] मनोरथाः स्वप्नराज्यसमाः।
(सुला SL. 1. अनाचरतो)
स्वयं का प्रयास न करने वालों की इच्छाएँ स्वप्न मे [मिले हुए] राज्य के समान हैं।

The desires of those who do not strive themselves are like the kingdom gleaned in a dream.

३७ धर्मफलमनुभवतोऽप्यधर्मानुष्ठानमनात्मज्ञस्य ।
धर्म के फलो का उपभोग करने वाले [ जन ] का अधर्म पर चलना अपने को न जानने वाले का [ कर्म ] है ।
If he who reaps the fruits of righteousness treads the way of unrighteousness, it is an act of the self-ignorant.

३८ कः सुधीः भेषजमिवात्महित धर्म परोपरोधादनुतिष्ठति ।
कौन [ऐसा बुद्धिमान् जन होगा जो] औषधि के समान अपना कल्याण करने वाले धर्म का दूसरो के आग्रह से [ या दूसरों को अनुगृहीत करने के लिए, अथवा शत्रुओं को रोकने के लिए ] आचरण करेगा ।
Who is the wise man who will observe righteousness beneficial to himself like medicine will use it to the insistence of others or for conferring favour on them or for the obstruction of enemies ?

३९ धर्मानुष्ठाने भवत्यप्रार्थितमपि प्रातिलोम्यं लोकस्य ।
धर्म का आचरण करने मे बिना चाहे [श. मांगे ] लोगो का विरोध [हो जाता] है ।
There is uninvited opposition from people in the observance of righteousness.

४० अधर्मकर्मणि को नाम नोपाध्यायः पुरश्चारी वा ?
अधर्म कर्म करने मे भला कौन शिक्षक या अगुवा नही होता ?
Who verily is not an instructor or an initiator in the performance of unrighteous actions ?

४१ कण्ठगतैरपि प्राणैर्नाशुभं कर्म समाचरन्ति[1] कुशलमतयः ।
(सुला. SL 1. समाचरणीय कुशलमतिभि )
कुशल बुद्धि वाले जन प्राणो के गले तक आ जाने पर भी अकल्याणकारी काम नही करते हैं ।
Persons of keen intelligence do not perform sinful till the closing moment of their breathing life.

४२ स्वव्यसनतर्पणाय धूर्तैः दुरीहितवृत्तयः क्रियन्ते श्रीमन्तः ।

अपनी बुरी आदतों को तृप्त करने और विपत्तियो को दूर करने के लिए धूर्त धनसम्पन्नजनो को आचरण वाले बना देते हैं।

Wicked people force wealthy persons to resort to undesirable actions for the satisfaction of their vices and for warding off their troubles.

४३ खलसंसर्गः किं नाम न करोत्यनिष्टम्।

(सुला SL 1. खलसगेन 2. भवति)

दुष्टों की संगति भला क्या अनर्थ नही करती है ?

What calamity indeed is not produced by the company of the wicked !

४४ अग्निरिव स्वाश्रयमेव दहन्ति दुर्जनाः।

दुष्ट जन अग्नि के समान अपने आश्रयदाताओ को ही जला देते हैं।

Like fire wicked persons singe even those who give them shelter.

४५ वनगजइव तदात्वसुखलुब्धः को नाम न भवत्यास्पमापदाम् ?

वन्य हाथी के समान तात्कालिक सुख का लोभी भला कौन [व्यक्ति] विपत्तियो का पात्र नही बनता है ?

Like a forest-elephant which person greedy of immediate pleasure does not fall a prey to misfortune ?

४६ धर्मातिक्रमाल्लब्धं[1] परेऽनुभवन्ति, स्वयं[2] तु पापस्य भाजनं सिंह इव सिंधुरवधात्।

(सुला. SL. 1. धन 2. तु पर)

हाथी के वध से सिंह समान [धर्म का उल्लंघन करने वाला] स्वयं तो पाप का भागी बनता है, धर्म के उल्लंघन से प्राप्त धन आदि को अन्य लोग ही भोगते हैं।

As a lion earns demerit by killing an elephant, so does a person transgressing the tenets of righteousness becomes a sharer in sin others enjoy the wealth and gains from such transgression.

४७ बीजभोजिन. कुटुम्बिन इव नास्त्यधार्मिकस्यायत्यां किमपि शुभम्।

मूल [श. बीजो के अन्न] को [ही] खाने वाले परिवारपालक के समान अधर्माचारी का भविष्य में कुछ भी कल्याण नही है।

Like a householder feeding upon the capital there is no good fortune in store for the unrighteous.

४८ य कामार्थावुपहत्य धर्ममेवोपास्ते, स पक्वं[1] क्षेत्रं परित्यज्योषरं[2] कृषति।

(सुला. SL. 1. पक्व—2. अरण्य)

जो [व्यक्ति] काम और अर्थ की उपेक्षा [श. हनन] करके केवल धर्म का ही सेवन करता है, वह पकी हुई खेती [श. खेत] को छोड़कर ऊषर भूमि को जोतता है।

He who neglects the task of fulfilment of basic human needs and resorts to righteousness alone tills a barren field abondoning a ripe crop

४६ स खलु सुखी, योऽमुत्र सुखाविरोधेन सुखमनुभवति।

(सुला SL 1 सुधी)

वह निश्चय ही सुखी [सुला. के पाठ में बुद्धिमान्] है जो परलोक के सुख से अविरुद्ध [लौकिक] सुखो का उपभोग करता है।

He is surely happy and wise who enjoys worldly pleasures consistent with pleasures in the yonder world.

५० इदमिह परमाश्चर्यं यदन्यायसुखलवादिहामुत्र चानवधिर्दुःखानुबंधः।

यहाँ यह बहुत ही आश्चर्य [की बात] है कि अन्याय से प्राप्त सुख के अल्पाश से ही इस लोक और परलोक मे सीमारहित दुःखो की परपरा प्राप्त होती है।

It is a matter of great surprise here that an unending sequence of misery is obtained in this and the future worlds even by a bit of pleasure born of by injustice.

५१ सुखदुःखादिभि प्राणिनामुत्कर्षापकर्षौ धर्माधर्मयोर्लिंगम्।

सुख और दु.ख आदि के द्वारा प्राणियो की उन्नति और अवनति [उनके पूर्वजन्म के] धर्म और अधर्म की परिचायक है।

Elevation and decline of beings through pleasure and pain etc. are indicators of good and bad deeds performed in the former birth.

५२ किमपि हि नास्ति[1] तद्वस्तु, यत्र नैश्वर्यमदृष्टाधिष्ठात्र्याः[2] ।

(सुला. SL. 1. तद्वस्तु नास्ति 2. अधिष्ठातु.)

वह वस्तु कोई भी नही है, जिस पर भाग्य की शासक [ देवी ] का प्रभाव न हो ।

There is no object which is beyond the influence of the goddess of fate.

इति धर्मसमुद्देशः

यह धर्म का विवेचन समाप्त हुआ ।

Here ends the discourse on righteousness.

# २. अर्थसमुद्देशः

## अर्थ (पुरुषार्थ) का विवेचन

## Discourse on the Attainment of Prosperity

( One of the objects of Human life )

१ यतः सर्वप्रयोजनसिद्धिः सोऽर्थः ।

जिससे [ मानव ] के सब लक्ष [ इहलौकिक, तथा सुला. के मत में पारलौकिक भी ] सिद्ध हों, वह 'अर्थ' [=समृद्धि] है ।

That which leads to the accomplishment of all wordly other-worldly objects is 'artha' (the attainment of prosperity),

२ सोऽर्थस्य भाजनं योऽर्थानुबन्धेनार्थमनुभवति ।

वह [ व्यक्ति ] समृद्धि [ प्राप्ति ] का पात्र है जो [ समृद्धि की प्राप्ति के उपायों और साधनों की] उपायों और सतत परम्परा से समृद्धि का उपभोग करता है ।

He is worthy of prosperity who enjoys it with rightness of means and continuity of tradition.

३ अलब्धलाभः लब्धपरिरक्षणं रक्षितविवर्धनं[1] वृद्धस्य[2] तीर्थेषु प्रतिपादनं चार्थानुबन्धः ।

(सुला SL. 1. परिवर्धनं 2. 'वृद्धस्य तीर्थेषु प्रतिपादनम्' इत्यंशो नास्ति)

अप्राप्त धन आदि [ को ] प्राप्त करना या कमाना, [ प्राप्त ] धन की रक्षा कर बढ़ाना और उपयुक्त पुरुषों को देना समृद्धि की परम्परा है।
The acquisition of wealth hitherto unsecured, protect or and increased of the already acquired wealth and its gifting to suitable persons constitutes the tradition of prosperity.

४ तीर्थमर्थेनासंभावयन् मधुच्छत्रमिव सर्वात्मना विनश्यति ।
धन से उपयुक्त पुरुषों को सम्मानित न करने वाला व्यक्ति मधु-मक्खियों के छत्ते के समान पूर्णतः नष्ट हो जाता है।
Like a behive, he completely perishes who does not honour worthy persons with his wealth.

13. (2 अर्थसमुद्देशः Discourse on the attainment of prosperity)

५ धर्मसमवायिनः कार्यसमवायिनश्च पुरुषाः तीर्थम् ।
धर्म कार्य में तथा [ लौकिक ] कर्मों में साथ देने वाले जन 'तीर्थ' [समान] हैं।
Those persons are like places of pilgrimage who assist in the performance of religious and secular acts.

६ तादात्विकमूलहरकदर्येषु नासुलभः प्रत्यवायः ।
कमाए हुए समस्त धन का तत्काल व्यय करने वाले, वंशगत धन के उपभोक्ता और कृपण जनों को विघ्न और विपत्तियाँ सुलभ होते हैं।
Impediments and calamities are not difficult to come by for those who squander immediate by their entire earnings, who consume inherited wealth and who are parsimonious.

७ यः किमप्यसंचित्य उत्पन्नमर्थमपव्ययति स तादात्विकः ।
(सुला. SL. 1. व्ययति)
जो कुछ भी न जोड़ कर कमाए हुए [समस्त] धन को खर्च कर देता है वह 'तादात्विक' है।
He who spends his entire earning without saving anything is a 'Tadatvika' (immediate consumer of all earnings).

८ यः पितृपैतामहमर्थम्[1] अन्यायेन भक्षयति स मूलहरः ।
(सुला. SL 1. 'अर्थम्' इति नास्ति कुत्रचित्)

जो बाप-दादा की संपत्ति को अनुचित रूप से खाता है वह 'मूलहर' [वंशगत धन का नाशक] है ।
He who consumes the property of his ancestors improperly is 'Mulahara' (squanderer of ancestral property).

९ य भृत्यात्मपीडाभ्यामर्थं संचिनोति स कदर्यः ।
जो व्यक्ति अपने [आश्रितों, श सेवकों] और अपने-आप को सता कर धन इकट्ठा करता है, वह 'कदर्य' [कंजूस] है ।
He who amasses wealth by afflicting his dependents and himself is 'Kadarya' (miser).

14. [2. अर्थसमुद्देश: Discource on attainment of prosperity.]

१० तादात्विकमूलहरयोः आयत्यां नास्ति कल्याणम् ।
समस्त आय को तत्काल खर्च कर देने वालों और वंशगत संपत्ति के नाशक जनों का भविष्य मे कल्याण नही होता है ।
There is no welfare in the future for immediate consumers of all earnings and squanderers of ancestral property.

११ कदर्यस्यार्थसंग्रहः राजदायादतस्कराणामन्यतमस्य निधिः ।
कृपण का इकट्ठा किया हुआ धन राजा, दायभागी सबंधी या चोर-लुटेरों मे से किसी एक की संपत्ति [श. कोष] होता है ।
The wealth hoarded by a miser is the property of either the King or the inheritor or the relatives or thieves and robbers.

इत्यर्थसमुद्देश
यह समृद्धि का विवेचन पूरा हुआ ।
Here ends the discourse on the attainment of prosperity

## ३. कामसमुद्देशः

### इच्छाओं की पूर्ति का विवेचन

### Discourse on Fulfilment of Desires

१ आभिमानिकरसानुविद्धायतः सर्वेन्द्रियप्रीतिः स कामः ।
आत्माभिमान के आनन्द [श. रस] से युक्त समस्त इन्द्रियों की संतुष्टि जिससे हो, वह 'काम' [इच्छा की पूर्ति] है ।

Kama (fulfilment of desires) is that which leads to the satisfaction of the senses blended with the bliss of self-respect.

२ धर्मार्थाविरोधेन कामं सेवेत, न[1] नि:सुख: स्यात् ।
(सूला. SL. 1. ततः सुखी स्यात्)
[वह व्यक्ति जो] धर्म और अर्थ के अनुरूप काम [इच्छाओं की पूर्ति] का उपभोग करने से [कभी] सुखरहित न होता है।
A person who enjoys the fulfilment of desires consistent with righteousness and attainment of prosperity is never devoid of happiness.

३ समं वा त्रिवर्गं सेवेत ।
अथवा [धर्म, अर्थ और काम—इन]तीनों पुरुषार्थों का समान रूप से और साथ-साथ उपभोग करे ।
Or he should enjoy simultaneously the three objects of human life.

४ एकोह्यत्यासेवितो धर्मार्थकामानाम् आत्मानमितरौ पीडयति ।
धर्म, अर्थ, काम—[इन पुरुषार्थों] मे से कोई एक ही अत्यधिक सेवन किया गया तो वह अपने को और अन्य [ दोनों पुरूषार्थों ] को पीड़ित करता है ।
Each the three objects of human life—righteousness, attainment of prosperity and fulfilment of desire, if pursued in excess of the other two, afflicts itself and the other two.

५ परार्थभारवाहिन इव आत्मसुखं निरुन्धानस्य धनोपार्जनम् ।
अपनी सुख-सुविधाओं को त्याग करके [श. रोक करके] धन कमाना दूसरों के लिए बोझा ढोने वाले [कुली या श्रमिक] के [परिश्रम के] समान है ।
16 (3. कामसमुद्देश: Discourse on fulfilment of desires).

The earning of wealth by him who sacrifices his own comforts is like the toil of a person who bears burdens for others

६ इन्द्रियमन: प्रसादनफला हि विभूतय: ।
नि:सन्देह ऐश्वर्य का फल इन्द्रियों और मन का सुख [श. प्रसन्नता] है ।
Verily the fruit of prosperity is the gratification of senses and mind.

७ नाजितेन्द्रियस्य कापि सिद्धि ।
(सुला. SL. 1. नाजितेन्द्रियाणा कापि कार्यसिद्धिरस्ति)

असंयमी [श. इन्द्रियों के वशीभूत] को [अपने कार्यों मे] कोई सफलता नहीं मिलती है।

There is no success in his endeavours for the unrestrained indulgent.

८ इष्टेऽर्थे नासक्तिः विरुद्धे चार्थे[1] प्रवृत्तिः इन्द्रियजयः अर्थशास्त्राध्ययनं वा।

(सुला. SL 1. चाप्रवृत्तिर्)

वांछित विषयों में निर्लिप्तता, [धर्म-]विरुद्ध विषयों से विरक्ति तथा अर्थशास्त्र का अध्ययन 'इन्द्रियों का सयम' है।

Absence of attachment in favourite objects, non-involvement in undesirable things and the study of the science of Political-econony is control over senses.

(सुला संस्करणे मुद्रितमूलपुस्तकात्-प्रदत्तम्)

कारणे कार्योपचारात्

कारण में कार्य का आरोप होने के कारण राजनीतिशास्त्र का अध्ययन ही इन्द्रियसंयम का मार्ग है।

On account of the imposition of cause effect on a study of political science is control over senses.

९ यो नंगेनापि जीयते स कथं पुष्टांगानरातीन् जयेत्[1]।

(सुला SL. 1. जयेत)

जो व्यक्ति शरीरहीन [काम] से भी जीत लिया जाता है, वह दृढ (श पुष्ट) शरीर वाले शत्रुओं को कैसे जीत सकेगा ?

How can he overcome his formidable enemies who is overwhelmed even by the bodiless (Cupid) ?

१० न कामासक्तस्यास्ति चिकित्सितम्।

कामी का कोई इलाज नही है।

There is no therapy for the lustful.

17. [3. कामसमुद्देश: Discourse on the fulfilment of Desires].

११ न तस्य धनं धर्मः शरीरं वा यस्यास्ति स्त्रीष्वत्यासक्तिः।

जिसका स्त्रियों मे वहुत लगाव है उसका न धन रहता है, न धर्म और न शरीर।

He forfeits his wealth, righteousness and body who has excessive fondness for women.

१२ विरुद्धकामवृत्तिः समृद्धोऽपि न चिरं नन्दति ।
कामव्यापारों में प्रवृत्त (सुला.—न्यायविरुद्ध कामव्यापार में प्रवृत्त) धनवान् भी बहुत दिन तक सुखी नही रह सकता है ।
Even a rich man averse to enjoyment of sense-pleasures cannot remain happy for long.

१३ धर्मार्थकामानां युगपत् समवाये पूर्वः पूर्वो गरीयान् ।
धर्म, अर्थ और काम (तीनों पुरुषार्थों) के एक साथ इकट्ठे होने पर पहला-पहला (अर्थात् पहला अगले से अगले) अधिक बलवान् है ।
In a simultaneous union of the three objects of human existence righteousness, attainment of prosperity and fulfilment of desires, each former is weightier than the latter.

१४ कालसहत्वे[1] पुनरर्थ एव धर्मकामयोरर्थमूलत्वात् ।
(सुला. SL. 1. कालासहत्वे)
धर्म और काम का मूल (आधार) समृद्धि है क्योंकि धर्म और काम दोनों इस में आश्रित हैं और समयान्तर को सहन कर सकते हैं ।
Only attainment of prosperity is the most important of all the three objects of human life because righteousness and fulfilment of desires are rooted in it and because they can withstand the variation in time.

इति कामसमुद्देशः
यह काम का विवेचन समाप्त हुआ ।
Here Ends The Discourse on the Fulfilment of Desires.

## ४. अरिषड्वर्गसमुद्देशः

### छह शत्रुओं के समूह का विवेचन

### Discourse on the Group of Six Enemies

१ अयुक्तितः प्रणीताः कामक्रोधलोभमदमानहर्षाः क्षितीशानामन्तरंगोऽरिषड्वर्गः ।

अनुचित रूप मे प्रवृत्त इच्छापूर्ति, क्रोध, लोभ, मद, अभिमान और हर्ष राजाओं के आंतरिक शत्रुओं का समूह है ।
Directed improperly the satisfaction of desire, anger, greed, intoxication, pride and pleasure constitute the group of six internal enemies of Kings.

२ परपरिगृहीतासु अनूढासु च स्त्रीषु दुरभिसन्धिः कामः ।
दूसरों की विवाहिता और अविवाहिता स्त्रियों से अनुचित संबंध [अनुचित रूप में प्रवृत्ति] 'काम' नामक शत्रु है ।
Improper contact with women who are married to others or who are unmarried is improperly tending Kama which is verily an enemy.

३ अविचार्य परस्यात्मनो वा अपायहेतुः क्रोधः ।
बिना विचारे दूसरो के और अपने अनिष्ट का कारण बनने वाला व्यवहार 'क्रोध' [नामक शत्रु] है ।
The enemy called anger is that which causes misery to others and to self without any intention.

४ दानार्हेषु स्वधनाप्रदानम्[1] अकारणं वा परधनग्रहणं लोभः ।
(सुला. SL. 1. परधनग्रहणं वा लोभः)
दान के योग्यो को अपना धन न देना अथवा बिना कारण के दूसरों का धन छीन लेना 'लोभ' [नामक शत्रु] है ।
Not to share wealth with persons worthy of Charity or to snatch others' wealth without any reason is the enemy called 'greed',

५ कुलबलैश्वर्यरूपविद्याभिः आत्माहंकारकरणं परप्रधर्षनिबंधनं[1] वा मदः ।
(सुला. SL 1 परप्रकर्षनिबन्धन)
अपने [उच्च] कुल, शक्ति, सम्पन्नता, सौन्दर्य और ज्ञान का घमड करना अथवा दूसरों को बलपूर्वक बंधन में डालना 'मद' [नामक शत्रु] है ।
19. [4. अरिषड्वर्ग. Discourse on the groups of six enemies]
To entertain egoism on account of high family status, power, prosperity, beauty and knowledge or to bind others with force is the enemy called 'INTOXICATION'

६ दुरभिनिवेशामोक्षः यथोक्ताग्रहणं वा मानः ।
दुष्ट प्रवृत्तियो को न छोडना अथवा [शास्त्र आदि के] आप्त वचनों को न मानना 'अभिमान' [नामक शत्रु] है ।
Not to abandon evil designs or not to accept truthful words of scriptures is the enemy called 'PRIDE'.

७ निर्निमित्तमन्यस्य दुःखोत्पादनेन स्वस्यार्थसंचयेन वा मनः प्रतिरंजनः हर्षः ।
बिना कारण दूसरे को दुःख देने अथवा अपने लिए [दूसरे के] धन को इकट्ठा करने से मन को बहलाना 'हर्ष' [नामक शत्रु] है ।
Pleasing the mind by providing pain to others or by arrogating others' wealth without any reason is the enemy called 'PLEASURE'.

इति अरिषड्वर्गसमुद्देशः ।
यह छे शत्रुओ का विवेचन समाप्त हुआ ।
Here Ends The Discourse On The Group Of Six Enemies:

## ५. विद्यावृद्धसमुद्देशः
### ज्ञान और आप्त व्यक्तियों का विवेचन
### Discourse on Knowledge and Credible Persons

१ योनुऽकूलप्रतिकूलयोरिन्द्रयमस्थानं स राजा ।
जो अनुकूल जनो के लिए ऐश्वर्यप्रद [श. देवराज इन्द्र के समान] और विरोधियो के लिए मृत्यु [श. मृत्युदेव यमराज के समान] है, वह राजा है ।
He is king who vouchsafes prosperity like Indra, the lord of gods, to his followers and vouchsafes death, like Yama the god of death, to his opponents.

२ राज्ञो हि दुष्टनिग्रहशिष्टपरिपालनं च धर्मः, न पुनः शिरोमुण्डनं जटाधारणादिकं वा[1] ।
(सुला. SL. 1. 'वा' नास्ति)
राजा का कर्त्तव्य दुष्टो का दमन और सयत, शिक्षित और सत्पुरुषो की रक्षा है, और सिर मुंडवाना या जटा रखना आदि [उसके काम] नहीं हैं ।

The duty of a King is to suppress and control the wicked and to protect disciplined learned and venerable persons. Tonsure and keeping matted hair and the like are not his duties.

३ राज्ञः पृथिवीपरिपालनोचितं कर्म राज्यम्

राजा के राष्ट्र की रक्षा के उपयुक्त कार्यकलाप राजशासन या राजधर्म है।
Actions of the king needed for the protection of the nation constitute state administration or the duties of a king.

४ वर्णाश्रमवती धान्यहिरण्यपशुकुप्य वि[1](ष्टि)शिष्टफलदा च पृथिवी।

(सुला. SL. 1. वृष्टिप्रदानफला)

तथा चारों वर्णों और चारों आश्रमों से युक्त अन्न, सोना, पशु, [तांबा, लोहा आदि] अपधातु के विशेष फलों को देने वाली पृथिवी [भी राज्य है]।
[वेनाआ के पाठभेद 'विष्टि' का अर्थ—'विभिन्न व्यवसाय' और सुला के पाठभेद 'वृष्टि' का अर्थ 'वर्षा' है]।
And the earth which is characterised by the four castes and the four stages of human life and which yields the fruit of foodgrains, gold, animals and baser metals also constitutes kingdom.
VL of Venoa. means various occupations.
VL of SL. .. means 'rain')

५ ब्राह्मणाः क्षत्रियाः विशः शूद्राश्च[1] वर्णाः।

(सुला. SL. 1. ब्राह्मणक्षत्रियवैश्यशूद्राश्च)

ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र ये चार वर्ण है।
The priests, the warriors, the traders and the service people constitute the four castes.

६ ब्रह्मचारी गृहस्थो[1] वानप्रस्थः यतिरित्याश्रमाः।

(सुला. SL 1. गृही)

ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास—ये चार आश्रम [मानव जीवन के भाग] हैं।
Celibates, householders, hermits and mendicants—these are the four stages of human life

७ स उपकुर्वाणको ब्रह्मचारी, यो वेदमधीत्य स्नायात् ।
जो वेद [सुला. अहिंसा धर्म का निरूपण करने वाले निर्दोष शास्त्र] पढ़कर गृहस्थ बनने की इच्छा से स्नान करता है, वह 'उपकुर्वाणक' ब्रह्मचारी होता है] ।
He who bathes after studying the Vedas is a celibate (Brahamchari) desirous of entering the stage of the householders (upakurvanaka).

८ स्नानं विवाहदीक्षाभिषेकः[1] ।
(पा० भे० 1. दीक्षाविशेष )
विवाह संस्कार मे प्रवृत्त होने के लिए नहाना 'स्नान' [कहलाता है] ।
Bathing for initiation into the ceremony of marriage is 'BATH'.

९ स नैष्ठिको ब्रह्मचारी यस्य प्राणान्तिकमदारकर्म ।
जिसका मरणपर्यन्त विवाह संबध न हो वह 'नैष्ठिक' ब्रह्मचारी कहलाता है ।
He is a life-long celibate who does not enter into marriage-relation till death.

१० य उत्पन्नः पुनीते वंशं स पुत्रः ।
जो उत्पन्न हुआ [व्यक्ति] कुल को उज्ज्वल [श. पवित्र] करता है, वह 'पुत्र' [कहलाता] है ।
He who being born brightens his lineage is a son.

कृतोद्वाहः ऋतुप्रदाता कृतुपदः । (सुला. संस्कृतटीकात.)
विवाह करके ऋतुकाल मे पत्नीससर्ग करने वाला 'कृतुपद' [कहलाता है] ।
He is called Krtupada who after marriage cohabits with his wife during post-menstruation period fit for conception.

११ अपुत्रः पुमान्[1] पितॄणामृणभाजनम्, अनध्ययनो ब्रह्मणः[2] अयजनो[3] देवानाम्, अहन्तकरो मनुष्याणाम् ।
(सुला SL 1. ब्रह्मचारी, 2 अध्ययनो ब्रह्मर्षिणाम्, 3. अजयमानो)
पुत्रहीन पुरुष पितरों के ऋण का पात्र होता है, [शास्त्र आदि को] न पढने वाला वेद या ब्रह्मा [सुला. तीर्थङ्कर ऋषभदेव [पाभे.—ब्रह्मर्षियों; सुला.—गणधरादि ऋषियो ] का, यज्ञ [सुला. भक्ति-पूजा] न करने वाला देवों [सुला. चौबीस तीर्थङ्करों] का, [तथा] दूसरों के दुःख से पीड़ित न

होने वाला [अथवा अपनी विपत्ति आदि से दूसरों की सहानुभूति और शोक अर्जित न करने वाला] मनुष्यों का [ऋणी होता है]।

A sonless man is an object of debt towards his manes, he who does not study scriptures its a debtor to the vedas or to Brahma (SL. to the Tirthankara Rsabhadeva) VL to brahmarsis, SL to Ganadhara and other sages), he who does not offer sacrifices is a debtor to gods (SL. the twenty-four Tirthankaras), and he who is not moved by the misery of others or who does not gain sympathy and sorrow from others for his own distress is debtor to men,

१२ आत्मा वै पुत्रो नैष्ठिकस्य, अयं ह्यात्मनात्मानमात्मनि[1] सन्दधानः परां पूततां प्रतिपद्यते[2] ।

(सुला. SL 1 अयमात्मात्मानमात्मनि, 2. सम्पद्यते)

आत्मा ही आजीवन ब्रह्मचारी का पुत्र है, क्योंकि यह आत्मा से ही अपने आप को परमात्मा से [सुला. आत्मस्वरूप मे] लगाता हुआ परम पवित्रता को प्राप्त कर लेता है।

The self is the son of the supreme celibate for by linking his self with the supreme self alone that he attains the highest purity

१३ नित्यनैमित्तिकानुष्ठानस्थो गृहस्थः ।

सदैव किए जाने वाले [शास्त्रविहित] और विशेष अवसर पर सप्रयोजन किए जाने वाले कर्मों को करने वाला [व्यक्ति] 'गृहस्थ' होता है।

He who performs the obligatory duties laid down in scriptures and righteously executed on special occations is a 'householder'

१४ ब्रह्मदेवपित्रतिथिभूतयज्ञा हि नित्यमनुष्ठानम्, दर्शपौर्णमासादि[1] नैमित्तिकम् ।

(सुला. SL 1. पौर्णमासाद्याश्रयं)

ब्रह्मयज्ञ [सन्ध्या और स्वाध्याय, सुला. ब्रह्मर्षि गणधरों की पूजा], देवयज्ञ [अग्निहोत्र, सुला. तीर्थङ्करों की पूजा आदि], पितृयज्ञ [माता-पिता आदि की सेवा-शुश्रूषा], अतिथियज्ञ [अतिथियों का सत्कार] और भूतयज्ञ [प्राणियों की रक्षा आदि] निःसंदेह सदैव करने योग्य कर्म हैं [तथा] अमावस्या और पौर्णमासी के याग [सुला. धार्मिक, उत्सव]—ये विशेष अवसर पर सप्रयोजन किए जाने वाले कर्म हैं।

The obligatory duties are indeed sacrifices for Brahma for the gods for fathers for guests and for other beings and sacrifices on the full moon and the new moon days are duties to be righteously executed on special occasions

१५ वैवाहिक· शालीन· जायावरोऽघोर इति[1] गृहस्था·[2] ।

(सुला. SL. 1. 'इति' पद नास्ति, 2. संस्कृतटीकातोगृहीतम्)

गृहस्थ चार प्रकार के होते हैं—वैवाहिक: [गार्हपत्य अग्नि में हवन करने वाला], शालीन [अग्निहोत्र करते हुए पांच अग्नियों का उपासक], जायावर [एक व पांच अग्नियों का पूजक और शूद्र के धन आदि को स्वीकार न करने वाला सात्त्विक प्रकृति वाला] और अघोर [दक्षिणायुक्त अग्निष्टोम आदि यज्ञ करने वाला, सौम्य प्रकृति और सुन्दर रूप वाला]।
टिप्पणी : ये व्याख्याएँ श्री सुन्दरलाल शास्त्री के अनुरूप हैं। संभवत: उन्होंने इन्हे सस्कृत टीका के आधार पर संकलित किया है। इन पदों का मूल अर्थ 'विवाहित, शालास्थ [अथवा विनीत], पत्नी से हीन गुणों वाला [अथवा पत्नी के शासन में रहने वाला] तथा मृदु' है।

Householders are of four types , Vaivahik (who offers oblations in household fire), shaleena (worshipper of five fires by maintaining the sacred fire), Jayavara (worshipper of one fire or five fires and non-acceptor of sudra's money) and Aghora (performer of the sacrifices like Agnistoma and others, well-natured and beautiful in form)
NOTE These explanation are similar to those given by Shri Sunderlal Shastri He has probably taken them from the samskrit commentary. The literal meanings of these words are 'married, or modest, inferior to his wife in qualities and gentle.'

१६ य· खलु यथाविधि जानपदमाहारं संसारव्यवहारं च परित्यज्य सकलत्रोऽकलत्रो वा वने प्रतिष्ठते स वानप्रस्थः ।

जो नियमानुसार घरेलू जीवन [व जनपद मे होने वाले भोजन] और लौकिक कार्यकलाप आदि को छोडकर सपत्नीक अथवा अपत्नीक वन मे [जाकर] बस जाता है, वह 'वानप्रस्थ' [कहलाता] है।

He who, having abandoned household life and worldly affairs, resides in a forest either with his wife or without her is called a 'HERMIT' (forest-dweller)

१७ वालखिल्यः औदुम्बरः[1] वैश्वानर·[2] सद्य प्रक्षल्यकश्चेति वानप्रस्था· । (संस्कृतटीकात· ।

(सुला 1 औदुम्बरी, 2. वैश्वानरा )

दीर्घ केशों वाले, उदुम्बर फलों से निर्वाह करने वाले, वैश्वानर अग्नि में हवन करने वाले [अथवा सभी प्राणियों के कुशल-मंगल विधान में व्यापृत] तथा तत्काल [अपने को तथा अन्यों को] शुद्ध करने वाले—ये पाँच प्रकार के वानप्रस्थी होते हैं।

टिप्पणी : श्री सुन्दरलाल शास्त्री ने इनकी व्याख्या निम्न रूप से की है—

१ वालखिल्य : गार्हपत्य अग्नि और स्त्री को छोड़कर केवल अरणी के साथ वन को जाने वाला।

२ औदुम्बर : स्त्री सहित पाँच अग्नियों में पाँच महायज्ञ करने वाला।

३ वैश्वानर : यज्ञपूर्वक त्रिकाल स्नाता, अतिथिपूजापूर्वक कंदमूल फल खाने वाला।

४ सद्य-प्रक्षल्यक : खाने मात्र के लिए धान्यविशेष और घी का संग्रह करने वाला तथा अग्नि में आहुति देने वाला।

Hermits are of four types ' those who are characterized by flowing hair, those who live on udumbara fruits, those who offer sacrifice to the Vaisvanara fire or are devoted to the well-being of all beings and those who readily purify or cleanse themselves and others.

NOTE Shri Sunderlal Shastri has explained these terms as ;

1 Valakhilya : Who goes to the forest with fire-sticks only leaving the household fire and wife behind.

2 Audambara : Who performs the five great sacrifices in the five fires along with his wife.

3 Vaisvanara : Who bathes and offers sacrifice thrice a day and eats fruit and herbs after extending hospitality to guests

4 Sadyah Praksalyaka : Who stores a particular cereal and ghee just enough to eat and offers oblations to fire.

१८ यः[1] सम्यग्विद्यानौलाभेन तृष्णासरित्तरणाय योगाय यतते स[2] यतिः।

(सुला. SL. 1. य, देहमात्राराम, 2. 'स' इति पदं नास्ति)

जो सत्य ज्ञान रूपी नौका की प्राप्ति के द्वारा लोभ और लिप्साओं रूपी नदी को पार करने के लिए योग का अभ्यास करता है, वह यति-संन्यासी है।

He is a mendicant who practises yoga with a view to cross the river of greed and avidity by acquiring the boat in the form of right knowledge.

१६ [कुटीरक[1]-बह्वोदक-हंस-परमहंसा· यतयः ।](संस्कृतटीकात.)
(सुला SL 1 कुटीचर)

कुटिया मे रहने वाला, जल मे खड़ा रहने वाला, संतत गतिशील तथा आत्मसंयमी परमोच्च मुनि—[ये चार प्रकार के] यति होते है ।

टिप्पणी—श्री सुंदरलाल शास्त्री ने इन के लक्षण या परिभाषाएँ निम्न प्रकार से दिए हैं—

१ कुटीरक [कुटीचर] : त्रिदण्डी चोटी और जनेऊ से युक्त अथवा रहित दण्ड को धारण करने वाला, सिर पर चोटी रखने और जनेऊ पहनने वाला, झोपड़ी मे रहने वाला, तथा पुत्र के घर पर एक बार स्नान करने वाला ।

२ बह्वोदक—झोंपड़ी में रहने वाला, गोचरी वृत्ति से आहार करने वाला और विष्णु का जप करने वाला ।

३ हंस : गांव में एक रात, नगर में तीन रात रहने वाला, अग्नि और धूप से शून्य ब्राह्मणो के घर में स्थाली आदि या हस्तपुट में आहार ग्रहण करने वाला और आत्मतत्त्व का ज्ञानी ।

४ परमहंस—इच्छानुसार चारो वर्गों से गोचरी वृत्ति से आहार लेने वाला, दण्डधारक, सर्वारम्भ त्यागी, वृक्षो के नीचे रहने वाला, भिक्षा का अन्न खाने वाला ।

Medicants are of four types—those who live in cottages, those who stand in deep waters, those who keep on moving constantly and the highest ascetics, who practise self-restraint

Note—Shri Sunderlal Shastri has offered the following characteristics or definitions of these :

1 Kutiraka or Kuticara—Who holds a staff, with or without a sacred thread and tuft, keeps a tuft on his head, wears the sacred thread, lives in a cottage and bathes once at the residence of his son.

2. Bahovodaka—Who resides in a cottage, takes food in bovine style and chants the name of Visnu,

3. Hamsa—Who stays for one night in a village, for three nights in a city, takes food in the houses of Brahmanas shorn of fire and sun offered on hand or in a dish and knows the nature of the self.

4. Paramahamsa—Who takes food from all the four castes in bovine style, holds a staff, has abandoned all acts, resides under trees and partakes of food procured through begging.

२० राज्यस्य मूलं क्रमो विक्रमश्च ।
(पाभे० राज्यमूल क्रमो विक्रमश्च)
राज्य की प्राप्ति के स्रोत [श. जड़, आधार] वंशपरम्परा और शौर्य [सुला. सैन्य और कोष की शक्ति] हैं ।
The Sources for the acquisition of a kingdom are inheritance and prowess, military or financial.

२१ आचारसम्पत्ति क्रमसंपत्ति करोति ।
चरित्र का उत्कर्ष वशपरम्परा के उत्कर्ष का कारण है ।
Excellence of character leads to excellence in heredity.

२२ अनुत्सेक खलु विक्रमस्यालंकारः ।
विनय निश्चय ही पराक्रम का आभूषण है ।
Modesty is indeed an ornament of prowess.

२३ क्रमविक्रमयोरन्यतर मात्रपरिग्रहेण राज्यस्य दुष्करः परिणामः ।
[सदाचार और राजनीतिक ज्ञान अथवा कुल की] परंपरा और शक्ति मे से किसी एक के ही सेवन से राज्य-परिणाम कल्याणप्रद नही होता है ।
The tradition the end-result of the state with resort to either or the prowess of righteousness and political wisdom or heredity alone never conforms to welfare,

२४ क्रमविक्रमयोरधिष्ठानं बुद्धिमान् आहार्यबुद्धिर्वा ।
स्वयं बुद्धिमान् अथवा [अमात्य आदि से] गृहीत बुद्धि वाला राजा [सदाचार और राजनीतिक ज्ञान अथवा कुल की] परपरा और शक्ति का आश्रयस्थान होता है ।
A king possessing his own wisdom or wisdom acquired from counsellors is the abode of the tradition of righteousness and political wisdom or heredity and prowess.

२५ यो विद्याविनीतमति स बुद्धिमान् ।

जो [राजनीति और आचार आदि] के ज्ञान से संचालित [अथवा शिक्षित या विनम्र] बुद्धिवाला हो, वह 'बुद्धिमान्' है ।

He is 'wise' whose intellect is directed by the knowledge of polity and conduct

२६ सिंहस्येव केवलं पौरुषावलम्बिनः न चिरं कुशलम् ।

सिंह के समान एक मात्र बल का प्रयोग करने वाले राजा की चिरकाल तक सुरक्षा [श. कल्याण] नही रहती है ।

There is no protection for long for him who uses only his valour like a lion.

२७ अशस्त्रश्शूर इव अशास्त्रः प्रज्ञावान् अपि भवति विद्विषांवश. ।

आयुधों से हीन वीर के समान धर्म और राजनीतिशास्त्रो से विहीन बुद्धिमान् भी शत्रुओ के वश में हो जाता है ।

Like a warrior devoid of weapons, even a wise person bereft of the knowledge of scriptural and political sciences is vanquished by his enemies,

२८ अलोचनगोचरे ह्यर्थे शास्त्रं तृतीयं लोचनं पुरुषाणाम् ।

नेत्रो की पहुँच के परे के विषयो मे शास्त्रज्ञान पुरुषो का तीसरा नेत्र होता है ।

The knowledge of sciences is the third eye of men for objects beyond the reach of human eyes.

२९ अनधीतशास्त्रः चक्षुष्मानपि पुमान् अन्ध एव ।

शास्त्रो को न पढने वाला चक्षुओ से युक्त पुरुष भी अन्धा ही है ।

A person who has not studied the sciences is indeed blind even though he possesses physical eyes.

३० न ह्यज्ञानिनोऽन्य·[1] पशुरस्ति ।

(सुला SL 1 अज्ञानादपर)

ज्ञानहीन से बढकर और कोई पशु नही है ।

There is no animal greater than an ignorant man.

३१ वरमराजकं भुवनं, न तु मूर्खो राजा ।

बिना राजा के लोक भला, परन्तु मूर्ख राजा [कल्याणकारी] नही ।

It is better to have a world without a king than to have a world with a foolish king.

३२ अकृतसंस्कारं रत्नमिव सुजातमपि राजपुत्रं न नायकपदा- यानयन्ति साधवः ।

अपरिष्कृत रत्न के समान [राजनीति की शिक्षा आदि के] संस्कारों से अपरिष्कृत उच्च कुल में जन्मे हुए राजपुत्र को भी सज्जनवृन्द राजपद पर नही बिठाते हैं ।

Wise man do not instal on the royal throne a prince unrefined by sacraments even if born in a high and noble family for he is like an unpolished jewel.

३३ न दुर्विनीताद्राज्ञः[1] प्रजाविनाशादपरो[2]ऽस्त्युत्पातः ।

(सुला. SL. 1. प्रजाना 2 विनाशाय—पाभे०)

दुष्ट प्रकृति वाले राजा के द्वारा प्रजा के नाश से बढकर दूसरी कोई विपत्ति नही है ।

There is no other calamity than the ruination of subjects by an evil-natured king.

३४ य युक्तायुक्तयोरविवेकी विपर्यस्तमतिर्वा स दुर्विनीतः ।

(सुला. पाभे० SL., वी.एल. युक्तायुक्तयोगवियोगयोरविवेकमतिर्वा न दुर्विनीत,)

जो उचित और अनुचित का पारखी नही है अथवा उलटी बुद्धि वाला है, वह 'दुष्ट प्रकृति वाला' [दुर्विनीत] है ।

He is evil-natured who does not discern between the proper and the improper or who possesses a perverted intellect.

३५ यत्र सद्भिराधीयमाना गुणा संक्रामन्ति तद् द्रव्यम ।

जिसमे विज्ञ सज्जनो द्वारा स्थापित गुण संक्रान्त हो जाते हैं, वह 'पात्र' होता है ।

He is worthy in whom the qualities which repose in the wise and the virtuous are incorporated.

३६ द्रव्यं हि क्रिया[1] विनयति नाद्रव्यम् ।

(सुला SL 1. क्रिया)

शिक्षा पात्र को ही परिष्कृत कर सकती है, अपात्र को नही ।

Instruction polishes only the worthy persons and not the unworthy ones.

३७ द्रव्याद्रव्यप्रकृतिरपि[1] कश्चित् पुरुष संकीर्णगजवत् ।

(सुला. SL यतो द्रव्या०)

[राजत्व के] योग्य और अयोग्य [दोनों प्रकार] के स्वभाव वाला कोई भी पुरुष [हो] [वह] मद से भरे हुए [एव आकुल] हाथी के समान है । [अतः आचाय से शिक्षाप्राप्ति के अयाग्य है] ।

A person possessing both the traits of worthiness and unworthiness for being a king is like an intoxicated and confused elephant. He is unworthy of receiving instructions from the preceptor

३८ शुश्रूषाश्रवणग्रहणधारणविज्ञानोहापोह तत्त्वाभिनिवेशाः[1] बुद्धिगुणाः ।

(सुला. SL 1 पा०भे० वी०एल० तत्त्वाभिनिवेशविद्या)

शुश्रूषा [हितकारक को सुनने को इच्छा] श्रवण [हितकारक को] सुनना,] ग्रहण [शास्त्र के भाव को समझना], धारण [उसे आगामीकाल मे भी न भूलना], विज्ञान [मोह और विपर्यास से होन ज्ञान], ऊहा [विज्ञात के आलोक मे व्याप्ति के आधार पर अन्य विषयो के संबध मे अनुमान करना], अपोह [विरुद्ध काम से व्याघात आदि की सभावना के कारण पृथक् होना] तथा तत्त्वाभिनिवेश [यथार्थ ज्ञान मे आसक्ति]—ये बुद्धि के गुण हैं ।

Desire to listen to him who benefits, acquisition of the import of scriptures and sciences, retention in memory, correct knowledge, positive and negative reasoning and attachment to right knowledge —these are the qualities of intellect.

३९ श्रोतुमिच्छा शुश्रूषा ।

[शास्त्र आदि हितकारक शब्दो को] सुनने की इच्छा 'शुश्रूषा' है ।

'Desire to listen' is the wish to hear the scriptures, sciences and beneficial words.

४० श्रवणम् आकर्णनम् ।

[शास्त्र आदि का] सुनना 'श्रवण' है ।

'Hearing' is listening to the scriptures.

४१ ग्रहणं शास्त्रार्थोपादानम् ।

शास्त्र आदि के भाव को समझना 'ग्रहण' है ।

Acquisition is to grasp the import of scriptures.

४२ धारणं कालान्तरेष्वप्यविस्मरणम्[1] ।

(सुला. SL. 1 धारणमविस्मरणम्)

ग्रहण किए हुए [शास्त्र आदि के] भाव को आगामी कालों में भी न भूलना 'धारण' है ।

Retention is not to forget the essence of scriptures in the succeeding years.

४३ मोहसन्देहविपर्यासव्युदासेन ज्ञानं विज्ञानम् ।

मोह [—भ्रम, घबराहट और मूर्खता], सदेह और विपरीत ज्ञान के त्याग से [प्राप्त] ज्ञान 'विज्ञान' है ।

Knowledge gained by discarding infatuation doubt and contrariety is correct knowledge.

४४ विज्ञातमर्थमवलम्ब्य अन्येषु व्याप्त्या तथाविधानां[1] वितर्कणम् ऊहः ।

(सुला. SL. 1. तथाविधवितर्कणम्)

जाने हुए पदार्थ आदि को आधार बना कर व्याप्ति के द्वारा अन्य [पदार्थों आदि] में उन जैसों का अनुमान करना 'ऊह' है ।

Positive reasoning is to infer about similar other objects by means of pervasiveness with known objects as the base.

४५ उक्तियुक्तिभ्यां विरुद्धादर्थात् प्रत्यवायसम्भावनया व्यावर्तनम् अपोहः ।

आप्त [शास्त्र और पुरुषों आदि के] कथनों और तर्क द्वारा [शास्त्र और कल्याण] के विरुद्ध कर्म आदि से विपत्ति की आशका से बचना 'अपोह' है ।

Negative reasoning is to refrain from the possibility of obstacles and impediments created by actions contrary to or inconsistant with the scriptures and welfare with the help of statements of authoritative texts and persons and logic

४६ अथवा सामान्यज्ञानम् ऊह, विशेषज्ञानमपोहः ।

अथवा [किसी विषय का] सामान्य ज्ञान 'ऊह' कहलाता है, और विशेष ज्ञान 'अपोह' कहलाता है ।

Or, the general knowledge of some object is positive reasoning and the special knowledge of that object is negative reasoning (apoha).

४७ विज्ञानोहापोहानुगमविशुद्धमिदमित्थमेवेति निश्चय· तत्त्वाभिनिवेश·।

[उपर्युक्त] विज्ञान, ऊह और अपोह की सहायता से शुद्ध किया गया यह निर्णय कि यह ऐसा ही है, 'तत्त्वाभिनिवेश' [यथार्थ ज्ञान मे आसक्ति] है। (टिप्पणी : जिनसेनाचार्य ने इसे 'निर्णीति' नाम दिया है। तु. क. आदिपुराण 1.146, सुला.)

A decision that 'it is just so' after being tested with the help of correct knowledge and positive and negative reasoning or general and specialised knowledge is 'right decision'.

(N. B. Jinasena Acarya has termed it as 'Nirniti'. Adipurana I 146-SL)

४८ याः समधिगम्यात्मनो हितमवैति, अहितं चापोहति ताः विद्याः।

जिसको प्राप्त कर के अपनी भलाई को ग्रहण कर लेता है और अकल्याण को निराकृत कर देता है, वे 'विद्या' कहलाती हैं।

That is called knowledge, with the acquisition of which a man resorts to that which is beneficial to him and discards that which is deleterious to him

४९ आन्वीक्षिकी त्रयी वार्ता दण्डनीतिरिरतिचतस्रो राजविद्याः।

चार राजविद्या हैं—आन्वीक्षिकी (तर्कविद्या), त्रयी (वेद), वार्ता (अर्थशास्त्र) और दण्डनीति (शासन एव राजनीतिशास्त्र)।

टिप्पणी : श्री सुन्दरलाल शास्त्री ने त्रयी का अभिज्ञान 'आचारशास्त्र' से किया है।

There are four branches of knowledge meant for royal personages anaviksiki (logic), Trayi (the Vedas), Varta (economics) and Dandaniti (the science of polity and administration.

NOTE : Shri Sunderal Shastri has identified Trayi with 'Ethics' (i e, the science of conduct)

५० अधीयानो ह्यान्वीक्षिकीं कार्याकार्याणां बलाबलं हेतुभिर्विचारयति, व्यसनेषु न विषीदति, नाभ्युदयेन विकार्यते, समधिगच्छति[1] च प्रज्ञावाक्यक्रियावैशारद्यम्।

(सुला. SL पा०भे० 1. समधिगच्छति च प्रज्ञावान् वैशारद्यम्)

आन्वीक्षिकी (तर्कविद्या) को पढ लेने वाला युक्तियो से करने योग्य और न करने योग्य के लाभ और हानियो (श सामर्थ्य और दुर्बलता) का निश्चय कर (सकता) है, विपत्तियों मे घबराता नही है, सफलता और समृद्धि में (मन घमण्ड से) नही बिगडता है, तथा विचार, कथन और कर्म मे कौशल को प्राप्त कर लेता है ।

By studying logic, a man discusses with reasons the merits and demerits of worthy and unworthy actions, is not afflicted in distress, is not led astray by worldly success and prosperity and attains perfection and skill in thought word and deed.

५१ त्रयीं पठन् वर्णाचारेष्वतीव[1] प्रगल्भते, जानाति च समस्तामपि धर्माधर्मस्थितिम् ।

(सुला. SL. 1 वर्णाश्रमाचारेषु)

त्रयी को पढ़ने वाला वर्णो (और आश्रमों) के कर्त्तव्यों मे प्रवीण हो जाता है और धर्म और अधर्म की समस्त मर्यादाओ को जान लेता है ।

By studying Trayi (the Vedas) a man becomes conversant with the duties and practices of the four castes and stages of human life and acquires a knowledge of all the limitations of righteousness and unrighteousness

५२ युक्तित[1] प्रवर्तयन् वार्ता सर्वमपि जीवलोकमभिनन्दयति, लभते च स्वयं सर्वानपि कामान् ।

1 युक्तिपूर्वक वार्ताशास्त्र का प्रयोग करने वाला (राजा) सभी प्राणियो को आनदित करता है और स्वयं भी सभी इच्छाओ को प्राप्त कर लेता है ।

Applying properly the science of a economics (Varta), (the King) pleases all living beings and himself achieves all his desires

५३ यम इवापराधिषु दण्डप्रणयने[1] राज्ञि न प्रजाः स्वमर्यादामतिक्रामन्ति, प्रसीदन्ति च त्रिवर्गफला विभूतय. ।

(सुला. SL. 1. दण्डप्रणयनेन विद्यमाने, पा०भे० दण्डप्रणयिनि)

राजा के यमराज के समान अपराधियो को दण्ड देने वाला होने पर प्रजाएँ अपनी (नियम-व्यवस्था की) सीमाओ को नही छोड़ती हैं और (धर्म, अर्थ और काम नामक मानव जीवन के) तीन लक्ष्यो के साधक शक्तियो और ऐश्वर्यो की वृद्धि होता है ।

If a king, like the god of death, awards punishment to the quality, the subjects do not transgress the limits of law and of the legal

code and the faculties leading to the accomplishment of the three aims of human life brighten up and bear fruit.
(सुला SL अधिक पाठ)

५३ अ· सांख्यं योगो[1] लोकायतिकं[2] चान्वीक्षिकी बौद्धार्हतोः श्रुते: प्रतिपक्षत्वात्[3] [नान्वीक्षिकत्वम्][4] इति नैत्यानि मतानि ।[5]

(पा० भे० 1. साख्ययोगो 2. लोकायत 3. प्रतिपक्षित्वात् 4. नास्तीद पद कुत्रापि 5. इति ' 'मतानीतिपदानि आरासरस्वतीभवनहस्तलेख एव)

सांख्य, योग और चार्वाकमत आन्वीक्षिकी विद्या हैं, बौद्धो और जैनों (श. अर्हत्) के वेदविरुद्ध होने के कारण तर्क विद्यात्व नही हैं। ये नीति संबधी मत है।

Sankhya, Yoga and the Charvaka philosophy are logic (anviksiki), but the Bauddha philosophy and the Jain philosophy, being opposed to the Vedas, are not logic, these are the views of politicians

५४ आन्वीक्षिकी अध्यात्मविषया,[1] त्रयी वेदयज्ञादिषु, वार्ता कृषि-कर्मादिषु,[2] दण्डनीतिः साधुपालने दुष्टनिग्रहे च ।[3]

(सुला. SL 1. विषये 2 कर्मादिका 3. शिष्टपालनदुष्टनिग्रह)

आन्वोक्षिकी अध्यात्म की विवेचिका, त्रयी वेद और यज्ञ कर्म आदि से सम्बन्धित, वार्ता खेतीकर्म आदि परक और दण्डनीति सज्जनों की रक्षा और दुष्टों की अनुशासिका है।

(टिप्पणी : सुला.—त्रयी = द्वादशांगशास्त्र)

The science of Logic relates to metaphysical and spiritual knowledge, Trayi is devoted to the vedas and sacrificial performances, Economics deals with agricultural and other acts and the science of administration and politics is devoted to the protection of the good and control over the wicked.

(N.B. SL. Trayi —Dvadasavaga sastra)

५५ [1]विद्यावृद्धसेवायामुत्सहेत ।[2]

(सुला. SL 1. चेतयते च विद्यावृद्धसेवायाम् 2. पाभे० उत्सहते)

(मनुष्य) ज्ञान और आप्त जनों की सेवा में तत्पर रहे।

(सुला. का अनुवाद : 'आन्वीक्षिकी विद्या में निपुण मनुष्य विद्याओं के अभ्यास और बहुश्रुत विद्वान् पुरुषों की सेवा मे प्रवृत्त होता है।')

A man should remain devoted to the service of knowledge and credible persons.

(SL's translation : 'A man well-versed in the seience of logic engages in the study of lores and in the service of highly learned persons'.)

५६ अजातविद्यावृद्धसंयोगो हि राजा निरंकुशो गज इव सद्यो विनश्यति ।

विद्याओं के अभ्यास और पुरुषों की संगति से रहित राजा निश्चय से अकुश से हीन (अर्थात् अनियंत्रित स्वच्छद) हाथी के समान शीघ्र (श. तत्काल) ही नष्ट हो जाता है ।

A king devoid of the study of lores and of the company of credible persons verily experiences immediate ruin like an uncontrolled elephant.

५७ अनधीयानोऽप्यान्वीक्षिकी[1] विशिष्टजनसंगतिपरां व्युत्पत्तिमवाप्नोति ।

(सुला. SL. 1. आन्वीक्षिकीम् इति पद नास्ति ।)

तर्कशास्त्र को न पढ़ने वाला भी विशिष्ट आप्त पुरुषों की सगति से उच्चस्तरीय कौशल और मौलिकता को प्राप्त कर लेता है ।

Even a man who has not studied the science of logic obtains great proficiency and originality by contact with eminent and credible persons.

५८ अन्यैव खलु[1] छाया उपजलतरूणाम् ।

(मुला. SL 1. काचित् खलु)

जल के पास के वृक्षों की छाया निःसदेह (कुछ) और ही होती है ।

The shade of trees by the side of water is something else indeed

५९ वंशवृत्तविद्याभिजनविशुद्धा हि राज्ञामुपाध्यायाः ।

कुलपरंपरा, आचरण, ज्ञान (या शिक्षा) और उच्च जन्म से शुद्ध, पवित्र (जन) राजाओं के शिक्षक हों ।

Preceptors of kings and princes should be pure and clean in family lineage, conduct, knowledge and education and high birth.

६० शिष्टेषु[1] नीचैराचरन्नरपतिः इहलोके स्वर्गे[2] च महीयते ।

(मुला SL. 1. शिष्टाना 2 परत्र)

सज्जन पुरुषों के प्रति नम्रता का व्यवहार करने वाला राजा इस लोक मे और स्वर्गलोक में सम्मान को प्राप्त करता है ।
A king behaving modestly with the cultured prospers in this world and in heaven,

६१ राजा हि परमं दैवतम्[1] । नासौ कस्मैचित् प्रणमति अन्यत्र गुरुजनेभ्य ।
(सुला SL. 1 पाभे० दैवम्)
राजा निःसंदेह महान् दिव्य शक्ति है । वह गुरुजनों से भिन्न किसी को भी प्रणाम नही करता ।
A king is a great divine power. He does not bow to anyone except preceptors and venerable persons.

६२ वरमज्ञानं, नाशिष्टजनसेवया विद्या ।
अज्ञान श्रेयस्कर है, दुर्विनीत मनुष्य की सेवा से (प्राप्त) ज्ञान नही ।
Ignorance is beneficial but knowledge gained with the servicc of uncultured persons is not beneficial.

६३ अलं तेनामृतेन यत्रास्ति विषसंसर्ग· ।
जिसमे विष का मिश्रण है, उस अमृत से क्या प्रयोजन ?
What is the use of that nectar which is mixed with poison ?

६४ गुरुजनशीलमनुसरन्ति प्रायेण शिष्याः ।
शिष्यजन बहुधा गुरुओं के आचार-व्यवहार का अनुसरण करते है ।
Disciples generally follow the conduct of teachers.

६५ नवेषु मृद्भाजनेषु लग्न संस्कारः ब्रह्मणाप्यन्यथा कर्तुं न शक्यते ।
मिट्टी के नए बर्तनो पर की गई रचना ब्रह्मा द्वारा भी नही बदली जा सकती है ।
Impressions cast on new vessels of clay cannot be altered even by the creator.

६६ अन्ध इव वरं परप्रणेयो[1] राजा, न ज्ञानलवदुर्विदग्धः ।
(सुला. SL. 1. पाभे० परमप्राज्ञो, परमप्रायो)

अंधे के समान (मंत्री आदि) दूसरों के द्वारा चलाया जाने वाला राजा अच्छा है, अल्पज्ञान से दुर्विनीत (राजा कल्याणकारी) नही होता।
A king led by others like a blind man is good but not so a king who is immodest due to shallow knowledge.

६७ नीलीरक्ते वस्त्रे इव को नाम दुर्विदग्धे राज्ञि रागान्तर-माधत्ते ।
नीले रगे हुए कपडे के समान भला कौन दुर्विनीत राजा मे अन्य संस्कार (और प्रभाव) डाल सकता है ।
Like a blue-coloured cloth who can implant different impressions on a vainly proud king.

६८ यथार्थवादो विदुषां श्रेयस्करः यदि न राजा गुणप्रद्वेषी ।
यदि राजा गुणो का द्वेषी न हो, तो विद्वानो का सत्य बोलना कल्याणकारी है ।
टिप्पणी : यहाँ 'प्रद्वेषी' में 'प्र' का प्रयोग निरर्थक प्रतीत होता है । इस का 'घोर' अर्थ लेने पर अनभीष्ट अर्थ उत्तम गुणों के ईषद् द्वेषी होने पर सत्य कथन किया जा सकता है, की प्राप्ति हो जाएगी ।
If the king is not averse to good qualities, it is proper for the learned to speak the truth.
N.B. : Here use of 'pra' in 'pradvesi' appears to be non-connotative. Its translation as 'violently, fiercely' yields an undesirable sense, viz 'truth can be spoken when the king is slightly averse to good qualities'

६९ वरमात्मनो मरणं, नाहितोपदेशः स्वामिषु ।
अपनी मृत्यु भली है, स्वामियो को अहितकर परामर्श देना (अच्छा) नही ।
One's own death is good but it is not good to give improper advice to the king.

इति विद्यावृद्धसमुद्देशः

यहाँ ज्ञान और आप्त पुरुषों का विवेचन पूरा हुआ ।

Here Ends The Discourse on Knowledge And Credible Persons.

## ६. आन्वीक्षिकी समुद्देशः

### तर्कविद्या का विवेचन

### Discourse on Logic

१ आत्ममनो मरुत्तत्त्वसमसमायोगलक्षणो ह्यध्यात्मयोगः ।
आत्मा, मन और प्राण तत्त्वों का पूर्ण रूप से इकट्ठा केन्द्रित करना हो 'अध्यात्म योग' है ।
(सुला. तत्त्व = पृथिवी, जल, अग्नि, वायु और आकाश)
The science of spiritualism or metaphysics is characterised by the complete union of soul, mind and the element of life-breath
(SL. Tattva = the elements earth, water, fire, air and the sky)

२ अध्यात्मज्ञो हि राजा सहजशरीरमानसागन्तुभिर्दोषैः न बाध्यते ।
अध्यात्म को जानने वाला राजा निश्चय ही जन्मगत, शरीरगत, मनोगत और आकस्मिक रोगादि दोषो से पीड़ित नही होता है ।
A king conversant with the science of spirit (or metaphysics or spiritualism) does not suffer from inborn (or natural), corporeal, mental and adventitious diseases and disorders.

३ इन्द्रियाणि मनो विषयाः [ज्ञानं] भोगायतनमित्यात्मारामाः ।
इन्द्रिय, मन, (रूप आदि इन्द्रियो के) विषय, (ज्ञान) और शरीर (श. भोगों का आश्रयस्थान)—ये आत्मा की आनन्दप्राप्ति के स्थल हैं ।
Sense organs, mind, objects of senses, knowledge and body—these are the places for deriving pleasure by the self.

४ यत्रारमित्यनुपचरित[1] प्रत्यय स आत्मा ।
(सुला. SL. 1 पाभे० इत्युपचरितप्रत्ययः। अनेन 'इत्यु इत्यनुपचरितप्रत्ययः' इति भवितव्यम्)
जहाँ 'मैं' यह बोध निरतर (अथवा अमिश्रित, शुद्ध) हो, वह 'आत्मा' है ।
Where there is constant cognition of 'I' that is soul.

५ असत्यात्मनि[1] प्रेत्यभावे विदुषां विफलं खलु सर्वमनुष्ठानम् ।
(सुला. SL 1 असत्यात्मन )

(मैं के बोध रूप) आत्मा की अनुपस्थिति मे मृत्यु सदृश अवस्था मे (अथवा मृत्यु हो जाने पर) विद्वानो के समस्त (धर्म आदि के) अनुष्ठान व्यर्थ हो जाते हैं।
In the absence of soul, in a state resembling death all the undertakings or observances by the learned become futile.

६ यतः स्मृति. प्रत्यवमर्शनम्[1] ऊहापोहौ[2] शिक्षालापक्रियाग्रहणं च भवति तन्मनः।

(सुला. SL 1. प्रत्यवमर्षणम् 2. ऊहापोहन)

जिससे स्मरण, चिंतन और विचार, ऊह (परीक्षण और निश्चयकरण अथवा सामान्यज्ञान), अपोह (—शंका आदि का निराकरण अथवा विशिष्ट ज्ञान) शिक्षा, वार्तालाप और कर्मानुष्ठान का ग्रहण होता है, वह 'मन' (कहलाता) है।
Where exist memory, thinking or contemplation, positive and negative reasoning (or general and specialised knowledge), and comprehension of education, conversation and execution of works, that is mind.

७ आत्मनः विषयानुभवद्वाराणि[1] इन्द्रियाणि।

(सुला. SL 1. अनुभवन॰)

आत्मा के विषयो को अनुभव करने वाले द्वार 'इन्द्रिय' कहलाते हैं।
The doors for the cognition of objects by the soul are 'SENSES'.

८ शब्दस्पर्शरूपरसगन्धा[1] विषया।

(सुला. SL. 1. गन्धा हि विषया)

शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गंध (इन्द्रियो के) विषय हैं।
Sound, touch, form, taste and smell are the objects of senses.

९ समाधीन्द्रियाभ्यां[1] विप्रकृष्टसंनिकृष्टावबोध ज्ञानम्।

(सुला. SL. 1. समाधीन्द्रियद्वारेण)

ध्यान और इन्द्रियों के द्वारा परोक्ष (श. दूर) और प्रत्यक्ष (श. समीप) के विषयों का (क्रमशः) परिचय 'ज्ञान' (कहलाता) है।
The perception of the transcendental and the visible by means of abstract meditation and senses is 'KNOWLEDGE'.

१० सुखं प्रीति ।
(इन्द्रियों की) तृप्ति 'सुख' (कहलाता) है।
The gratification of senses is called 'PLEASURE'

११ तत्सुखमपि न[1] सुखं, यत्र नास्ति मनोनिर्वृतिः[2] ।
(सुला. SL 1 असुख 2. निवृत्तिः)
वह सुख भी सुख नही है, जिसमें मन की संतुष्टि न हो।
That pleasure is no pleasure in which there is no satisfaction of the mind.

१२ अभ्यासाभिमानसंप्रत्ययविषया सुखस्य कारणानि ।
अनवरत श्रम, सम्मानजन्य अहकार, दृढ़ विश्वास और (इन्द्रियो के) विषय—ये सुख की प्राप्ति के साधन है।
Regular effort, honour-borne pride firm conviction and objects of sense are means to pleasure.

१३ क्रियातिशयः परिपाकहेतु[1] अभ्यास ।
(सुला. SL. 1. क्रियातिशयविपाकहेतु )
परिपक्वता और परिणाम का उत्पादक निरन्तर (श. अत्यधिक, घोर) परिश्रम (श. काम) 'अभ्यास' (कहलाता) है।
Hard labour leading to accomplishments of result is 'PRACTICE'

१४ प्रश्रयसत्कारादिलाभेन आत्मन उत्कर्षसंभावनम् अभिमान ।
(सुला. SL. 1. यदुत्कृष्टत्वसभावनम्)
दूसरो के विनीत व्यवहार और सम्मान आदि की प्राप्ति से अपनी उन्नति और समृद्धि की भावना 'अभिमान' है।
Pride is the feeling of ones elevation and prosperity derived from the modest behaviour of and honour from others,

१५ अतद्गुणे वस्तुनि तद्गुणत्वेनाभिनिवेश संप्रत्ययः ।
गुणविशेष से हीन पदार्थ में उस गुण विशेष की सत्ता की दृढ भावना रखना 'सम्प्रत्यय' (दृढ विश्वास) है।
Firm conviction is to believe firmly in the existence of certain qualities in an object which does not possess them

१६ इन्द्रियमनस्संतर्पणो भावो विषयः ।

इन्द्रियों और मन को तृप्त करने वाली स्थितियां (इन्द्रियों के) विषय हैं।
Situations that gratify the senses and the mind are objects of senses.

१७ दुःखम् अप्रीतिः ।
तृप्ति का न होना 'दुःख' है।
Absence of gratification is 'UNHPPINESS'.

१८ तद् दुःखमपि न दुःखं, यत्र न संक्लिश्यते मनः ।
वह दुःख भी दुःख नही है, जिसमें मन पीड़ित न हो ।
That unhappiness is not unhappiness in which the mind is not afflicted.

१९ दुःखं चतुर्विधं—सहजं दोषजम आगन्तुकम् अन्तरंगजं चेति ।
दुःख चार प्रकार के होते हैं—सहज, (वातपित्तादि) दोषों (के प्रकोप से) उत्पन्न, वाह्य परिस्थितियों से उत्पन्न और मानसिक आघातों से उत्पन्न ।
Unhappiness is of four types: innate, created by the imbalance of bodily humours, accidental or adventitious and produced by mental shocks.

२० सहजं क्षुत्तृषामनोभूभवम्[1] ।
(सुला SL 1 भव चेति, पाभे० सहज क्षुत्तर्पपीडामनोभूभवमिति ।)
भूख, प्यास और कामवासना से उत्पन्न दुःख 'सहज' कहलाता है।
Unhappiness caused by hunger, thirst and Cupid is 'INNATE'.

२१ दोषजं वातपित्तकफवैषम्यसम्भूतम् ।
(शरीरस्थ) वात, पित्त और कफ (नामक धातुओ की) विपमता (=न्यूनाधिकता) से उत्पन्न (दुःख) 'दोषज' होते हैं।
Unhappiness generated by the imbalance of the humours in the body—wind, bile and phlegm, is unhappiness caused by the imbalance of bodily humours.

२२ आगन्तुकं वर्षातपादिजनितम् ।
वर्षा, धूप आदि (प्राकृतिक कोपों से) उत्पन्न दोष आगन्तुक (वाह्य परिस्थितियो से उत्पन्न) (कहलाते है)।
Unhappiness caused by rain, sun and the like is 'ACCIDENTAL or ADVENTITIOUS'.

(इसके बाद सुला. ने संस्कृत टीका के आधार पर निम्नसूत्र पढा है, परंतु उसकी प्रामाणिकता मे संदेह अभिव्यक्त किया है। सूत्र २१,२२ भी सस्कृत टीका से लिए गए है।

After this SL. reads the following aphorism on the basis of the Samskrit commentary but has expressed doubt about its authenticity. Aphorisms 21 and 22 have also been taken from the Samskrit commentary.

यच्चिन्त्यते दरिद्रैर्न्यक्कारजम् ।

जिससे निर्धन चिंतित हों—परेशान हो, वह तिरस्कार से उत्पन्न दुःख है।

By which the poor fall into anxiety and become confused and perplexed, that unhappiness is regarded as being generated by dishonour.

२३ न्यक्काराबज्ञेच्छाविघातादिसमुत्थम् अन्तरंगजम् ।

अपमान, तिरस्कार (या उपेक्षा) और इच्छा की अपूर्ति से उत्पन्न हुआ दुःख 'मानसिक आघातों से उत्पन्न' (या मन मे उत्पन्न) कहलाता है।

Internal unhappiness arises from humiliation and degradation, contempt and unfulfilment of desire

२४ न तस्य ऐहिकामुष्मिकं वा[1] फलमस्ति, य· क्लेशायासाभ्यां भवति विक्लवप्रकृतिः ।

(सुला. SL. 1. च)

जो कष्ट (=पीड़ा और कठिनता), परिश्रम तथा थकावट (सुला. दुःख और खेद) से स्वभाव से ही व्याकुल हो जाता है, उसको इस लोक मे और परलोक मे भी (कर्मजन्य सुखरूप) फल नही मिलता।

He who by nature becomes nervous by affliction and difficulty and labour and fatigue receives neither mundane nor other-worldly rewards.

२५ स किं पुरुषः ? यस्य महाभियोगेषु[1] सुवंशधनुष[2] इवाधिकं[3] न जायते बलम् ।

(सुला. SL. 1. महाभियोगे, 2. अपि धनुष (पाभे०) 3. इव नाधिक)

वह मनुष्य (ही) क्या है ? घोर और बड़ी विपत्तियों और कठिनाइयों में भी जिसकी शक्ति (निरंतर घोर प्रयोग के समय) उत्तम बांस (से बने) धनुष की शक्ति के समान अधिक (दृढ़) नही रहती है।

What man is he whose prowess does not become more firm in great distress and difficulty like the firmness of a bow made of good bamboo while in constant and excessive use ?

२६ आगामिक्रियाहेतु· अभिलाषो वा इच्छा ।[1]

(सुला. SL. 1. वाञ्छा [पाभे०])

भावी क्रियाओं के (सपादक) कारण को कामना या रुचि (कहते) हैं ।

The cause of future actions is called 'desire'.

२७ आत्मनः प्रत्यवायेभ्यः प्रत्यावर्तनहेतु·[1] अनभिलाषो वा द्वेष ।

(सुला. SL. 1. द्वेषोऽनभिलाषो वा)

अपने पापों (या बाधाओं) से बचने का कारण (या साधन) (उन के प्रति) अनिच्छा या घृणा है ।

Absence of desire or hatred for it is the means for protection against one's own sins or impediments.

२८ हिताहितप्राप्तिपरिहारहेतु· उत्साह· ।

उत्साह शक्ति और निश्चय इष्ट के लाभ और अनिष्ट के त्याग का कारण होता है ।

Energy and determination lead to the attainment of the beneficial and protection from the harmful.

२९ परनिमित्तको भाव· प्रयत्न·[1] ।

(सुला· SL. 1. प्रयत्नः पर० · · · भाव )

अनिष्पन्न को सिद्ध करने वाला मनोयोग [अथवा, दूसरों के प्रयोजन को पूरा करने का मनोयोग (सुला )] 'प्रयत्न' (=प्रयास) (कहलाता है) ।

Effort is resolution for accomplishing that which has not been achieved (or resolution for fulfilling the object of others—SL).

३० अतिशयाधानं[1] संस्कार· ।

(सुला SL. 1. सातिशयलाभ:)

परमाधिक परिष्कार या उत्कर्ष सम्पादित कर (सुला. सन्मानजन्य प्रतिष्ठा) 'संस्कार' (कहलाता) है ।

Perfection is to impart Excellence [ or respect arising out of honour (S.L.) ]

३१ अनेक कर्माभ्यासवासनावशात् सद्योजातादीनां स्तन्यपिपासादिकं येन क्रियते[1] सोऽपि संस्कारः ।

(सुला. SL. 1. इति संस्कारः)

विविध कर्मों के पुनः पुनः करने से उत्पन्न वासना नामक प्रभाव के कारण तुरन्त पैदा हुए बालकों आदि के द्वारा जिस (भावना) से (माता के) दूध पीने की इच्छा आदि की जाती है, वह भी 'संस्कार' कहलाता है ।

That too is 'perfection' by which is created a desire to suck milk on the part of new-born babies and others on account of the impression called vasana produced by the repeated performance of various actions.

३२ भोगायतनं शरीरम् ।

शरीर सुख दुःख के (समस्त) भोगों (के अनुभव) का आश्रयस्थल है ।

Body is the abode for the experience of all enjoyments of pleasure and pain.

३३ ऐहिकव्यवहारसाधनपरं लोकायतिकं मतम् ।[1]

(सुला. SL. 1. मतमिति पद नास्ति)

(लोक सुख मात्र को मानने वाला) चार्वाक मत इस लोक के व्यवहारों की सिद्धि (तक ही सीमित) है ।

The doctrine of charvaka (believing in worldly pleasure only) is limited to the accomplishment of worldly affairs.

३४ [1]अधीतलोकायतमतो हि राजा राष्ट्रकण्टकानुच्छेत्तुं कल्पते ।

(सुला SL. 1. लोकायतज्ञो हि राजा राष्ट्रकण्टकानुच्छेदति)

लोकायत (चार्वाक) मत को पढ लेने वाला राजा निःसन्देह राज्य के कण्टक प्राणियों को उखाड़ने, नष्ट करने मे समर्थ हो जाता है ।

A king who has studied the views of Lokayatas (charvaka) does be-come successful in weeding out the thorn-like criminals from the state.

३५ खल्वेकान्ततो यतीनामप्यनवद्याऽस्ति क्रिया ।

निःसन्देह साधु-संन्यासियो के कर्म भी नितान्त निर्दोष नही होते ।

Verily even the deeds of hermits are not entirely free from blemish.

३६ एकान्तेन कारुण्यपरः करतलगतमप्यर्थं रक्षितुं न क्षमः ।

एक मात्र (दूसरो के प्रति) दयाभाव में मग्न (अथवा सदा दु:खी रहने वाला) व्यक्ति (अपनी) हथेली पर रखी हुई वस्तु को भी बचाने में समर्थ नही होता ।

A person solely devoted to compassion or who is always in grief is unable to protect even an object placed on the palm of his hand.

३७ प्रशमैकचित्तं को नाम न परिभवति ?

एक मात्र शान्ति (पर केन्द्रित) मन वाले (जन) को भला कौन नही दबाता है ?

Who indeed, does not overpower a man who is always devoted solely to peacefulness ?

३८ अपराधिषु[1] प्रशमः यतीनां भूषणम्, न महीपतीनाम् ।

(सुला. SL. 1. अपराधिकारिषु)

अपराध करने वालों पर दया साधु-संन्यासियो को शोभा देने वाला गुण है, राजाओ का नही ।

Compassion towards criminals is an attribute that behores hermits and mendicants and not kings.

३९ धिक् ! तं पुरुषं, यस्यात्मशक्त्या न स्तः कोपप्रसादौ ।

उस जन को धिक्कार है जिसके क्रोध और अनुग्रह अपनी पूर्ण शक्ति से युक्त (अथवा उसकी शक्ति के अनुरूप) नही हैं ।

Fie upon that man whose anger and favour are not possessed of their full prowess.

४० स जीवन्नपि मृत एव, यो न विक्रामति प्रतिकूलेषु ।

वह मनुष्य जीता हुआ भी मरा हुआ ही है जो विरोधियो पर सशक्त प्रहार नही करता है (श. अपना पौरुष नही दिखाता) ।

He is dead even though alive who does not hit adversaries hard.

४१ भस्मनीव निस्तेजसि को नाम निश्शंकं पदं न[1] दधाति ।[2]

(सुला. SL. 1. पुर्यात्, 2 पाभे० भस्मनि वाऽतेजसे वा को नाम नि.शक न दधाति पदम् ?)

आग से रहित राख के समान (पराक्रम और शौर्य) के तेज से हीन जन पर भला कौन निडर होकर अपना पैर नही जमाता है ?

As ashes devoid of heat, who does not place his foot fearlessly on a person devoid of valour and heroic lustre ?

४२ तत् पापमपि न पापं यत्र महान् धर्मानुबंधः, अन्यथा[1] राज्यमपि नरकाय स्यात् ।

(मूला. SL 1. अन्यथा पुनर्नरकाय राज्यम्: अन्यथा पुनर्नरकान्त राज्यम् [पाभे०])

वह पाप भी पाप नही है, जिसमें विशाल धर्म कर्म की परम्परा हो; यदि ऐसा न हो, तो फिर राज्य [का शासन] भी नरक वाला हो जाए ।

That sin is not sin which leads to a long series of righteous actions, if it be not so, then even the administration of a state would lead to hell

४३ बन्धनान्तो नियोगः ।

[राज्याधिकार मे] नियुक्ति बंधन के परिणाम वाली होती है ।

Employment in administrative authority finally leads to bondage.

४४ विपदन्ता खलमैत्री

दुष्टो से मित्रता विपत्ति लाने वाली [श में समाप्त होने वाली] होती है ।

Friendship of the wicked brings distress and calamity.

४५ मरणान्तः स्त्रीसु विश्वासः ।

स्त्रियों का विश्वास [विश्वासकर्ता को] मृत्यु [रूपी] परिणाम वाला होता है ।

Confidence in ladies leads to a death like result confider).

इत्यान्वीक्षिकीसमुद्देशः

यह तर्क विद्या का विचार पूरा हुआ ।

Here Ends The Discourse On Logic.

## त्रयीसमुद्देशः

### वेदविद्या का निरूपण

### Discourse of Vedic Lore

१ चत्वारो वेदा, शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्दो ज्योतिषमिति[1] षडंगानि, इतिहासपुराणन्यायमीमांसाधर्मशास्त्राणि चेति[2] चतुर्दश विद्यास्थानानि (त्रयी) ।

(मुला SL. 1. ज्योतिषरिति 2. इतिहासपुराणमीमासान्यायधर्मशास्त्रमिति)

चारो वेद [—ऋक् यजुः, साम और अथर्व], शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष –ये छह अंग, इतिहास, पुराण, न्याय, मीमासा और धर्मशास्त्र—ये चौदह विद्याए [त्रयी कहलाती है] ।

टिप्पणी—१ श्री सुन्दरलाल शास्त्री के मत मे प्रथमानुयोग, करणानुयोग, चरणानुयोग और द्रव्यानुयोग—ये चार वेद है। जिनसेन ने वेद को श्रुत, सुविहित, निर्दोष द्वादशांग और अहिंसक कहा है। हिंसापरक वाक्य वेद नही हो सकते। धार्मिक आचार-विचार अथवा सस्कार आदि कर्मकाण्ड के निरूपक शास्त्र कल्प हैं। शब्दो के विश्लेषण द्वारा प्राकरणिक द्रव्य पर्यायात्मक या अनेक धर्मात्मक पदार्थ का निरूपणकर्त्ता शास्त्र 'निरुक्त' कहलाता है। 'विभिन्न और मौलिक सिद्धांत-बोधक वाक्यो पर शास्त्रा-विरुद्ध युक्तियों द्वारा विचार करके समीकरण करने वाली विद्या मीमांसा है। प्रमाण और नय का विवेचक शास्त्र न्याय तथा अहिंसा धर्म के पूर्ण और व्यावहारिक रूपों का विवेचक उपासकाध्ययन शास्त्र धर्मशास्त्र है।

२. यशस्तिलकचपू में सोमदेव ने जन्म, जरा, मृत्यु—इन तीन आवागमन के कारणों को नष्ट करने वाली विद्या को त्रयी कहा है।

The four Vedas (Rig, Yajus, Sama and Atharva) education ritual, grammar, etymology, prosody and astronomy—these six auxiliary sciences, history, Puranas, logic, Mimamsa and Dharmasastra—these fourteen branches of knowledge are called Trayi—the Vedic lore.

NOTE : According to shri Sunder Lal Sastri, the four Vedas are the four Anuyogas viz. Prathama, Karana, charana and Dravya. Jinasena describes Veda as heard, well-composed, free from blemishes, consisting of twelve angas and non-violent Utterings preaching violence and injury cannot be the Veda. The literature that deals with religious views and practices or rituals like sacraments is Kalpa (ritual). Etymology analyses words and determines their sense according to the context as dravya-paryaya (succession) of substance) or possessing several aspects Mimamsa reconciles different and original doctrinal utterings by discussing them by means of arguments in confirmity with the sastra (Jaina lore) Logic deals with Pramanas (modes of proof for obtaining correct knowledge) and Nayas (ways of communication by the speaker). Dharmsastra deals with the absolute and practical coneepts of non-violence. It is meant for study by the upasakas (Jainas).

2. Somadeva in Yasastilakachampu explains Trayi as that knowledge which destroys the traid of birth, old age and death, the cause of transmigration.

२ त्रयीत खलु वर्णाश्रमाचाराणां[1] धर्माधर्मव्यवस्था ।

(सुला. SL 1. वर्णाश्रमाणा)

त्रयी विद्या से [ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र—इन चारों] वर्णों और [ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यासी या यति—इन चार] आश्रमों के आचार-व्यवहारों से संबन्धित कर्त्तव्य और अकर्त्तव्य कर्मों की योजना [या विधान] [का बोध होता है] ।

The system of righteous and unrighteous actions relating to the practices of the four castes (the priests, the warriors, the traders and the service class) and four stages of life (the celibate, the house-holder, the hermit and the recluse is known from the Trayi.

३ त्रयीत[1] एवं स्वस्वपक्षानुरागप्रवृत्ताः सर्वेऽपि समयाः लोकव्यवहारेष्वधिक्रियन्ते ।

(सुला. SL 1. स्वपक्षानुरागप्रवृत्या सर्वे समवायिनो लोक०)

त्रयी से ही अपने-अपने पक्ष [जाति या आश्रम] में आसक्ति से प्रेरित हुए सभी [वर्णाश्रम रूप] संस्थान लोकव्यवहार में अधिकार प्राप्त करते है ।

All orders impelled by attachment for their own class are authorised in worldly affairs by the Trayi—the Vedic lore.

४ धर्मशास्त्राणि स्मृतयश्च[1] वेदार्थसंग्रहरूपत्वाद्[2] वेदा एव ।

(सुला SL. 1 चेति पदं नास्ति, 2 वेदार्थसंग्रहाद्)

धर्मशास्त्र [सुला सिद्धांत ग्रंथ] और स्मृतियां [सुला. आचारशास्त्र] वेद के भावों के संग्रह करने वाले होने के कारण वेद ही [सुला. द्वादशाग रूप] है ।

Since works on jurisprudenc (Dharmasastras, SL. Doctrinal literaturre) and traditional civil and religious law (Smrtis, SL the Code of Conduct) embody the import of Veda, they verily are Vedas.

५ अध्ययनं यजनं दानं च ब्रह्मक्षत्रविशां[1] समानोधर्म ।

(सुला. SL. 1. विप्रक्षत्रियवैश्यानां)

पढना, यज्ञ करना और दान करना—ये ब्राह्मणों, क्षत्रिय और वैश्य के समान कर्त्तव्य है ।

Study, sacrifice and alms-giving are duties common to the priests, the warriors and the traders

६ ब्रह्मक्षत्रविशः त्रयो वर्णा द्विजातयः ।

घूस से होने वाला राजा का धनलाभ (वहुमूल्य) महल के गिराने से प्राप्त लोहे की कील के लाभ के समान है।

The money gained by a king from bribe is like the gain of an iron nail obtained by demolishing a palace.

४३ राज्ञो लंचेन कार्यकरणं[1] कस्य नाम कल्याणम् ।

[सुला. SL. 1.० करणे]

राजा के घूस से काम करने से भला किसी का कल्याण (हो सकता है) ?

Verily whose welfare can there be if a king does his job by accepting bribes ?

४४ देवतापि यदि चोरेषु[1] मिलति, कुतः प्रजानां कुशलम् ।

[सुला. SL. 1 चौरेषु]

यदि देवता भी चोरो मे मिल जाएँ, तो प्रजाओ की सुरक्षा कहाँ से (हो) ?

If even the gods join hands with thieves, where can there be safety of the subjects ?

४५ लंचेनार्थोपायं[1] दर्शयन देशं कोशं मित्रं तन्त्रं च भक्षयति ।

[सुला. SL. 1 लुंचेनार्थोपाश्रय]

घूस को धनसग्रह का साधन मानने वाला राजा देश, कोश, मित्र, शासन एव नियम और व्यवस्था का भक्षण कर जाता है।

A king who considers bribe as a means of collecting money, eats away his treasure, friends, government and regular order.

(मुला. SL तन्त्र=सैन्यं Army)

४६ राज्ञोऽन्यायकरणं, समुद्रस्य मर्यादालंघनम्, आदित्यस्य तिमिरपोषणं,[1] मातुः स्वापत्यभक्षणमिति[2] कलिकालविजृम्भितानि ।

(मुला. SL. 1 तम पोषणमिव 2 भक्षणमिव)

राजा का अन्याय करना, समुद्र का सीमा छोड़ना देना, सूर्य का अधकार बढाना, माता का अपनी सतान को खाना कलियुग के ही प्रदर्शन (या खेल) है।

Injustice by the king, inundating of shores by an ocean, spreading of darkness by the sun and eating of her own children by a mother are the exhibitions of the dark (Kali) age.

४७ राजा विशिष्टस्य कालस्य कारणम् [1]।

(सुला SL. 1 नास्तीद सूत्रम्)

राजा कालविशेष का निर्माता (या कारण) होता है।

The king is the builder of a particular age.

४८ न्यायत. परिपालके राज्ञि प्रजानां कामदुघा भवन्ति सर्वा दिशः, काले च वर्षति मघवान्, सर्वाश्चेतय शाम्यन्ति, राजानमनुवर्तन्ते सर्वेऽपि लोकपाला, तेनेमं [1]मध्यममप्युत्तमं लोकपालं राजानमाहु ।

[सुला SL. 1 तेन मध्यमम्०]

राजा के न्यायपूर्वक प्रजा का पालन करने पर सब दिशाएँ कामनाओं को पूर्ण करने वाली हो जाती हैं, इन्द्र समय पर बरसता है, सभी (छहों) ईतिया (नामक विपत्तिया) शात हो जाती हैं, सभी लोको के रक्षक राजा का अनुगमन करते है। इस कारण बीच (के लोक) का (रक्षक) होते हुए भी इस राजा को उत्तम लोकपाल कहते हैं।

टिप्पणी ईतियाँ टिड्डियाँ, चूहे, पक्षी (शुक), अतिवृष्टि, अनावृष्टि, कृषिनाश और बाह्य आक्रमण है।

When the king protects the subjects with justice, all the quarters fulfil desires, Indra rains at proper times, all the calamities come to an end, all the protectors of worlds follow the king. For this reason they call this king the highest protector of world although he is the protector of the middle one.

N.B. The calamities are . excessive rain, drought, locusts, rats, parrots, foreign invasion and destruction of crop.

४९ अव्यसनेन क्षीणधनान् कुटुम्बिनः मूलधनप्रदानेन सम्भावयेत्।

(द्यूत आदि) बुराइयो के बिना धनहीन हुए परिवारो को (कार्य चलाने के लिए) मूल धन देकर आश्वस्त करे।

The king should satisfy, and encourage by advancing capital to the families who have become short of wealth by causes other than vices.

५० राज्ञो हि समुद्रावधिर्मही [1]स्वकुटुम्बं, कलत्राणि तु [2]वंशवर्धनक्षेत्राणि

(सुला SL. 1 कुटुम्ब 2. च)

समुद्रपर्यन्त पृथिवी (पर रहने वाली समस्त प्रजा) राजा का अपना परिवार है, पत्नियाँ (मात्र नहीं, वे) तो कुल (=संतान) को बढाने वाली खेत (मात्र) है।
टिप्पणी . अन्तिम अंश का प सुला का अर्थ 'और अन्नप्रदान द्वारा प्रजा का संरक्षण-संवर्द्धन करने वाले खेत उस की स्त्रियां है।'
Subjects residing over the entire earth upto the sea are the king's own family and not his wives only who are merely fields to further his lineage.

५१ अर्थिनाम् उपायनम् अप्रतिकुर्वाणो न गृह्णीयात् ।
भला न कर सकने वाला प्रयोजनसाधक की भेंट को स्वीकार न करे।
He who cannot do the work should not accept the presents from a person who comes with a purpose

५२ आगन्तुकै असहनैश्च सह नर्म न कुर्यात् ।
आगन्तुक (अर्थात् अपरिचित) और असहनशीलो के साथ परिहास आदि न करे।
One should not enter into jokes with strangers and intolerant persons

५३ पूज्यैः सह नाधिरुह्य[1] वदेत्[2]।
(सुला. SL. 1 नाधिकं 2. पूज्यै सहाधिरुह्य न वदेत [पाटि०])
ऊँचे (आसन आदि) पर चढ कर पूजनीय जनो से बात न करे।
(पाभे बहुत अधिक न बोले)
One should not talk to the adorable persons having ascended to a higher seat (VL 'should not talk much')

५४ भर्तुमशक्यम् अप्रयोजनं[1] च जनं नाऽऽशया क्लेशयेत् ।
[सुला. SL. 1 अशक्यप्रयोजन, पाभे० VL 'भृत्यमशक्यप्रयोजन नाशया क्लेशयेत्]
पालन-पोषण न किए जा सकने वाले, और काम न आ सकने वाले जन को आशा (देकर) पीडित न करे।
A person who cannot be supported and who is of no use should not be afflicted with advancing hopes

५५ पुरुषो हि न पुरुषस्य दासः, किन्तु वित्तस्य ।[1]
[ सुला SL. 1 पुरुपस्य पुरुपो न दासः किन्तु धनस्य ]

मनुप्य (किसी अन्य) मनुष्य का दास नही है, किंतु धन का (है)।
Man is not a slave of any man but is the slave of wealth.

**५६ को नाम धनहीनो न लघु[1] ?**

[ सुला SL 1 न भवेल्लघु, अधिक पाठ पराधीनेषु नास्ति शर्मसम्पत्ति ]
निर्धन कौन (व्यक्ति) नीच (श छोटा) नही होता है ?
(अधिक पाठ मे—पराधीनो को वहुत सुख और आनद नही होता है।
Devoid of money, who verily is not low (In extra reading—'there is no great comfort and happiness to the dependent )

**५७ सर्वधनेषु विद्यैव धनं प्रधानम्, [1]अनपहार्यत्वात् सहानुयायित्वाच्च।**

[ सुला. SL 1 अहार्यत्वात् ]
समस्त धनों मे विद्या ही श्रेष्ठ (श. प्रमुख) धन है, क्योकि यह चुराया नही जा सकता है तथा (सर्वत्र) साथ रहता है[2]।
(2 सुला 'जन्मान्तर मे भी जीवात्मा के साथ आता है।)
Among all wealths, knowledge is the best wealth since it cannot be stolen and since it follows one everywhere.
(2 SL. Goes with the human soul even in another birth).

**५८ सरित् समुद्रमिव नीचमुपगतापि विद्या दुर्दर्शमपि राजानं संगमयति, फलन्तु[1] भाग्यानां व्यापार.।**

(सुला. SL. 1 परन्तु)
समुद्र से मिली हुई नदी के समान, नीच जन को प्राप्त हुई भी विद्या (उस पुरुष को) दुर्लभ दर्शन (अप्राप्य) राजा वे भी मिला देती है।
परन्तु फल (प्राप्त होना या न होना) भाग्य पर निर्भर है (श का काम है)।
Like a river meeting the ocean, knowledge gained (even by a low man) brings (him) in contact with an unapproachable king, but the fruit depends on the operation of fate.

**५९ सा खलु विद्या विदुषां कामधेनु, यतो भवति [1]समस्तजगत स्थितिज्ञानम्।**

(सुला SL 1 समम्स्तजगत् स्थितिज्ञानम्)
नि सदेह वह (निर्मल) ज्ञान विद्वानो की कामनापूरक गाय है, क्योकि उससे सकल संसार की स्थितियो का ज्ञान हो जाता है।

(मुला इससे उन्हें समस्त संसार में प्रतिष्ठा व कर्त्तव्यबोध प्राप्त होता है।)
Surely that pure knowledge is the desire-fulfilling cow of scholars since it leads to the knowledge of all the affairs of the world.
(SL It gives them position and sense of duty in the entire world).

६० लोकव्यवहारज्ञो हि सर्वज्ञ, अन्यस्तु प्राज्ञोऽप्यवज्ञायत एव ।
लोक के व्यवहार को जानने वाला ही सर्वज्ञानी है, शेष तो बुद्धिमान् होते हुए भी तिरस्कृत होता है।
He certainly is omniscient who knows the worldly behaviour, while the other, even though wise, is surely disregarded.

६१ ते खलु प्रज्ञापारमिता: पुरुषा·, ये कुर्वन्ति परेषां प्रतिबोधनम् ।
वे जन अवश्य ही परम बुद्धिमान् (श बुद्धि की पराकाष्ठा को पहुंचे हुए) हैं, जो दूसरों को (कर्त्तव्य का) ज्ञान देते हैं ।
They are really highly intelligent persons who instruct others about their duty,

६२ अनुपयोगिना महताऽपि किं जलधिजलेन ।
काम में न आने वाले समुद्र के विशाल जल से भी क्या लाभ ?
What is the use of the unserviceable vast water of the ocean ?

इति स्वाम्युद्देशः ।
यहाँ स्वामी विषयक विवेचन समाप्त हुआ ।
Here ends the discourse on king]

## १८. अमात्यसमुद्देशः

### मन्त्रियों सम्बन्धी विवेचन

### Discourse on Ministers

१ चतुरंगयुतोऽपि[1] नानमात्यो राजास्ति[2], किं पुनरन्य[3] ?
[ मुला. SL. 1 चतुरंगोऽस्ति द्यूते 2 राजा किं 3 पाभि० VL एक·]
चार अंगों (पैदल, घोड़े, हाथी, रथ) वाली सेना से युक्त होने पर भी राजा विना मत्री के (सफल) नहीं हो सकता, दूसरे (सामान्य) (राजा) का तो (फिर प्रश्न ही) क्या (है) ?

(पाभे में—जब शतरंज में चार प्रकार की सेना से युक्त होते हुए भी मन्त्री के बिना राजा (की स्थिति) नही है, तो फिर (सामान्य) पृथिवी के राजा की (तो स्थिति कहाँ है) ?

When a king having an army consisting of all the four constituents (infantry, elephants, cavalry and chariots) cannot be successful without a minister, how can, then, an ordinary king be so ?

V L. When even in chess a king having an army consisting of infantry, elephants, cavalry and chariots has no position, then where can there be the position of an ordinary king on earth ?

## २ नैकस्य कार्यसिद्धिरस्ति, नैकं[1] चक्रं परिभ्रमति ।

[ सुला. SL 1 न ह्येक ]

अकेले की (सब) कर्मों में सफलता नहीं होती है, अकेला पहिया नहीं घूमता है ।

A solitary man does not attain success in all actions, a single wheel does not move.

## ३ किमवातः[1] सेन्धनोऽपि वह्निर्ज्वलति ।

[पाभे. VL 1 प्रवात ]

इन्धन युक्त आग भी क्या बिना वायु के जलती है ।

(पाभे प्रचण्ड वायु वाली, (सुला —प्रतिकूल व प्रचण्ड वायु वाली)

Can fire having fuel burn without air ?

(V.L with gallant wind, SL. with gallant and opposite wind).

## ४ स्वकर्मोत्कर्षापकर्षाभ्यां दानमानाभ्यां राज्ञा सह सम्पत्ति–विपत्ती येषां तेऽमात्याः ।

[ सुला. SL. स्वकर्मोत्कर्षापकर्षयोर्दानमानाभ्यां सहोत्पत्तिविपत्ती येषां तेऽमात्याः ]

अपने कर्मों की सफलता और विफलता (श उन्नति और अवनति) तथा दान और मान के द्वारा राजा के साथ जिनका ऐश्वर्य और अनैश्वर्य हो, वे अमात्य होते है ।

They are ministers whose prosperity and misfortune be with the king through gifts and honour and success and failure of their actions.

## ५ आयो व्यय स्वामिरक्षा तन्त्रपोषणं चामात्यानामधिकारः ।

आय, व्यय, स्वामी (राजा) की रक्षा और शान का पोषण (अर्थात्—

सुरक्षा) मन्त्रियो के अधिकार (अर्थात् कर्त्तव्य या कर्म-) क्षेत्र है ।
The authority of ministers are revenue and expenditure, protection of the lord (king) and maintain enance of administration

६ आयव्ययमुखयोर्मुनिकमण्डलुरेव निदर्शनम् ।
आय और व्यय रूपी (राज्य के) मुखो (व कार्यो) में मुनि का कमण्डलु आदर्श उदाहरण है ।
टिप्पणी मुनि के कमण्डलु का ऊपर का भाग छोटा, मध्य मे और नीचे वडा और पानी का निर्गमन द्वार सूक्ष्म होता है, अत वह भरता तो शीघ्र है, परन्तु खाली देर मे होता है, इसी प्रकार राज्य की आय और व्यय का सम्बन्ध होना चाहिए ।
In the matter of the state's mouth's in the form of revenue and expenditure the water pot of an ascetic is an ideal example
NB The ascetic's water-pot is narrow at the top and wide in the middle and the base The mouth like tap for the flow of water contains a thin hole. Hence it is filled quickly but it takes a long time to become empty The income and- expenditure of the state should be related in a similar manner

७ आयः द्रव्यस्योत्पत्तिमुखम् ।
'आय' सम्पत्ति (आदि) का उत्पत्तिस्थल है ।
Income is the place of the origin of wealth

८ यथास्वामिशासनम् अर्थस्य विनियोगः व्यय ।
स्वामी [=राजा] के आदेश के अनुसार धन को लगाना 'व्यय' है ।
Use of wealth according to the orders of the king is 'expenditure'.

९ आयमनालोच्य व्ययमानः वैश्रवणोऽप्यवश्यं श्रमणायते ।
आय का विचार न कर के खर्च करता हुआ कुबेर भी निश्चय ही भिखारी [श्र. वौद्ध भिक्षु या साधु] वन जाता है [श के समान हो जाता है] ।
Even Kuber (the lord of wealth) certainly becomes a beggar of he spends without taking into account his income

१० राज्ञ. शरीरं वाक्यं धर्मः[1] कलत्रम् अपत्यानि च स्वामिशब्दार्थाः।
[ मुला. SL. 1 शरीर धर्म ]
इस सदर्भ मे 'स्वामी' का अर्थ राजा का शरीर [अर्थात् उसकी स्वय की

आवश्यकताएँ], वचन [=आदेश आदि], धर्म [=कर्त्तव्य], पत्नियाँ और सन्तान हैं।
(In this context) lord signifies king's body(i.e. his own necessiites), words (=orders etc ), duties, wives and off-springs

**११ तन्त्रं चतुरंगबलम् ।**
शासन का बल [हाथी, घोडे, रथ और पैदल रूप] चार अंगो वाली सेना होती है।
An army consisting of four divisions (of elephants, chariots, cavalry and infantry) is the strength of the administration.

**१२ तीक्ष्णम् अशुचिं व्यसनिनम् अशुद्धाभिजनं बलवत्पक्षम्[1] अशक्यप्रत्यावर्तनम् अतिव्ययशीलम् अल्पायम्[2] अन्यदेशायातम् अतिचिक्कणं चामात्यं न कुर्वीत ।**

(मुला. SL. 1 तीक्ष्ण बलवत्पक्षमशुचिं 0 भिजनम् अशक्य० 2 अल्पायमिति नास्ति)

तेज [स्वभाव वाले], अपवित्र, [द्यूत आदि] बुराइयो में फसे हुए, अपवित्र [अर्थात् अनुच्च—नीच, संकर] जन्म [=कुल] वाले, शक्तिशाली दल वाले, न सुधारे जा सकने वाले [अर्थात् शिक्षातीत], बहुत खर्च करने वाले, अल्प आय वाले, दूसरे देश से आए हुए और बहुत अधिक चिकने [अर्थात् मृदु] [सुला लोभी] [व्यक्ति] को मत्री न बनाए।
Persons fiery and rude in nature, impure addicted to vices,low-born, belonging to a powerful group, incorrigible, spend-thrift, yielding little income, alien and highly unctuous (SL. greedy) should not be appointed as ministers

**१३ तीक्ष्णोऽभियुक्तः स्वयं म्रियते, मारयति वा स्वामिनम् ।**
तेज स्वभाव वाला अभियोगग्रस्त हुआ स्वय मर जाता है, अथवा स्वामी को मार देता है।
A person of fiery and rude nature, when accused or prosecuted, dies himself or kills the king.

**१४ बलवत्पक्षः नियोग्यभियुक्तः[1] [2]जलकल्लोल इव मत्तगज इव च समूलं नृपांघ्रिमुन्मूलयति ।**

[सुला. SL. 1 नियोगाभियुक्तः 2 कल्लोल इव समूल नृपाङ्घ्रिपमुन्मूलयति ।]

शक्तिशाली दल वाला कर्तव्यकर्म में अभियोगग्रस्त होने पर जल की लहरों के समान तथा मस्त हाथी के समान राजा रूपी वृक्ष की जड से ही उखाड देता है।

A minister belonging to a powerful group or party, when accused in his duty, uproots the tree in the form of the king like the waves of water and like an elephant in rut.

**१५ अल्पायो महाव्ययः[1] राजार्थं भक्षयति।**

[सुला. SL. 1 अल्पायतिर्महाव्ययो भक्षयति राजार्थम्]

थोड़ी आय वाला और अतिव्ययी राजा के धन को खा जाता है।
A low income and spend-thrift minister eats away the wealth of the king.

**१६ अल्पायमुखः महाजनं परिग्रहं[1] च पीडयति।**

(सुला. SL 1 जनपदपरिग्रहौ)

थोडी आय के स्रोतों [ग. मुख, द्वार] वाला मत्री वणिक्जनो [अथवा अभिजनो] और परिवार [के जनो को] सताता है।
A minister with sources yielding low income afflicts traders and members of the family.

**१७ नागन्तुकेष्वर्थाधिकारः प्राणाधिकारो वास्ति, यतस्ते स्थित्वाऽपि गन्तारोऽपकर्तारोवा।**

इतर देश से आए हुए जनो को कोष का अधिकार अथवा प्राणरक्षा [सेना, अगरक्षक आदि] का अधिकार नही दिया जाए, क्यो कि वे [पदो पर] रह कर भी [अपने देश को वापिस] जाने वाले अथवा [राजा का] अपकार करने वाले होते है।
Authority over finances or over-protection of life should not be entrusted to aliens coming from another country as they, even though staying in authority, go back to their country or do injury to the king.

**१८ स्वदेशजेष्वर्थः कूपे पतित[1] इव कालान्तरेऽपि[2] लब्धुं शक्यते।**

(सुला. SL. 1 कूपपतितः 2 कालान्तरादपि)

अपने देशवासियो मे (अपहरण द्वारा गया हुआ) धन कुएँ मे पडे हुए के समान कालान्तर मे भी प्राप्त किया जा सकता है।

Money taken by men of his own country through misappropriation is recoverable at some other time like the one fallen into a well.

१९ अतिचिक्कणादर्थलाभ 1 पाषाणाद् वल्कलोत्पाटनमिव ।

[सुला SL 1 चिक्कणादर्थ०]

अति चिकने (घाघ, सुला लोभी) मत्री से प्रयोजन-सिद्धि (सुला धन प्राप्ति) पत्थर पर से वल्कल उतारने के समान है ।

Accomplishment of objects (SL. acquisition of wealth) from a highly unctuous, SL. greedy) minister is like removing of bark from a stone

२० सोऽधिकारी, [1]य सति दोषे स्वामिना [नं] सुखेन निगृहीतुम् अनुगृहीतुं वा शक्यते ।

[सुला. SL 1 य. स्वामिना सति दोषे सुखेन निगृहीतु शक्यते]

वह (ही) (मन्त्रित्व के) योग्य है, जो दोष होने पर स्वामी के द्वारा सरलता से दण्डित किया जा सके अथवा स्वामी को सरलता से अनुगृहीत कर सके ।

He is worthy of being appointed as a minister who can be easily punished or can oblige the king in case of commission of some fault

२१ ब्राह्मण क्षत्रिय. सम्बन्धी वा नाधिकारी कर्तव्य:1 ।

[सुला SL. 1 ब्राह्मक्षत्रियसम्बन्धिनो न कुर्यादधिकारिण ]

ब्राह्मण को, क्षत्रिय को या (अपने) सम्बन्धी को (राज्यपदो पर) अधिकारी न बनाए ।

Brahmanas (priests), Ksatriyas (warriors) and own relatives should not be placed in authority

२२ ब्राह्मण· जातिबलात्[1] सिद्धमप्यर्थं कृच्छ्रेण प्रयच्छति, न प्रयच्छति वा ।

[सुला. SL. 1 जातिवशात्]

ब्राह्मण अपनी जाति के (स्वभाव) के कारण (अपहृत) प्रमाणित धन को भी कठिनता से देता है, अथवा नही ही देता है ।

A Brahmana on account of the nature of his caste returns with great difficulty or does not return at all even the money that has been proved to be misappropriated by him.

२३ क्षत्रियोऽभियुक्त: खड्गं दर्शयति ।

क्षत्रिय (जाति का) अभियोगग्रस्त होने पर तलवार चलाता है (श दिखाता है) ।

A warrior, being accused, uses his sword.

२४ ज्ञातिभावेनातिक्रम्य सामवायिकान् सर्वमप्यर्थं ग्रसते बन्धु सम्बन्धी ।[1]

[सुला. SL. 1 सम्बन्धी ज्ञातिभावेनाक्रम्य' 'ग्रसते ।]

सम्बन्धी (एव) बन्धु राजा के 'बन्धुत्व' (के बल से) अन्य अधिकारियों का अतिक्रमण कर समस्त धन को आत्मसात् कर लेता है ।

A relative and friend devours the entire money by ignoring all other officers by dint of his relation with the king

२५ सम्बन्ध: त्रिविध.–श्रौतो मौखो[1] [मैत्र:] यौनश्चेति ।

[सुला. SL. 1 मौख्यो]

सम्बन्ध तीन प्रकार का होता है—परम्पराजन्य, मुख से प्रतिज्ञात (अर्थात् मैत्री से उत्पन्न) तथा योनिजन्य ।

Relation is of three types : based on tradition, created by words and uterine.

२६ सहदीक्षित सहाध्यायी पितृपैतामहाद्यागतो वा श्रौत[1] ।

[सुला. SL. 1 सहदीक्षित सहाध्यायी वा श्रौत ]

कुलपरम्परा से साथ पद पर दीक्षित, साथ पढने वाला, पिता, दादा आदि से जन्मे व्यक्ति परम्पराजन्य (श्रौत) सम्बन्धी होते है ।

Coinitiated (on account of family tradition), co-student, and descended from father, grand-father and other are 'traditional' relatives

२७ मुखेन परिज्ञातो मौख[1] ।

[सुला. SL 1 मौख्य ]

वार्तालाप (आदि) (श मुख) से जान-पहचान वाला 'मुख से प्रतिज्ञात' (मौख /मौख्य) सम्बन्धी होता है ।

A person familiar through conversation is a relative created by words ('maukha', maukhya').

२७-अ आत्मना प्रतिपन्नो मैत्र इत्यादि ।

अपने आप स्वीकार किया हुआ 'मैत्रीजन्य' (मैत्र) सम्बन्धी होता है ।
[इत्यादि का भाव स्पष्ट नही है ।]
Befriended by himself is a 'relative due to friendship' (Maitra)
[ The sense of इत्यादि is not clear ]

२८ सयोनेर्जातो[1] यौनः ।

[सुला. SL. 1 यौने·]

समान गर्भ (योनि) से उत्पन्न हुआ सम्बन्धी 'यौन' (योनिजन्य) है ।
Born from the same womb is a uterine ('yauna') relative.

२९ वाचिके सम्बन्धे[1] नास्ति सम्बन्धान्तरानुवृत्ति ।

[सुला. SL. 1 वाचिकसम्बन्धे]

वाणीजन्य सम्बन्ध में अन्य सम्बन्धो का योग (श अनुवृत्ति) नही होता है ।
सम्बन्धान्तरानुवृत्ति —सुला ने यह भाव लिया प्रतीत होता है कि ऐसे व्यक्ति को मंत्री आदि वना कर अन्य संवध स्थापित नही करना चाहिए ।
There is no combination of other types of relationship in a relation created by word's सम्बन्भान्तरानुवृत्ति The sense taken by SL. appears to be that no other relation should be established with such a person by appointing him a minister.

३० न तं कमप्यधिकारिणं कुर्यात्,[1] सत्यपराधे यमुपहत्यानुशयीत ।

[सुला. SL 1 अधिकुर्यात्]

ऐसे किसी को भी अधिकारी नियुक्त न करे, जिसे अपराध होने पर दण्डित कर पछतावा (अर्थात्—स्नेहादि से उत्पन्न दु ख) हो ।
No such person should be appointed in authority, punishment to whom for committing a crime leads to remorse.

३१ [1]मान्यधिकारी राजाज्ञामवज्ञाय निरवग्रहश्चरति ।

[सुला SL. 1 मान्योऽधि ]

घमण्डी (सुला पूजनीय जन) अधिकारी राजा की आज्ञा की उपेक्षा कर वे रोक-टोक विचरण करता है ।
A haughty (SL respected, honoured) officer ignoring the orders of the king moves unhindered.

३२ चिरसेवको नियोगी नापराधेऽप्याशंकते ।

चिरकाल से सेवा करने वाला अधिकार मे नियुक्त जन अपराध होने पर भी निर्भय रहता है ।

A servant of long standing, when placed in authority, does not feel worried on committing a crime.

३३ उपकर्ताऽधिकारी[1] उपकारमेव ध्वजीकृत्य सर्वमेवार्थमवलुम्पति।

[सुला SL 1 अधिकारस्य]

(राजा पर) उपकार करने वाला अधिकारी (बनने पर पूर्व मे किए हुए अपने) उपकार को ही आधार बनाकर (श झण्डा बनाकर) समस्त ही आय (श धन) को आत्मसात् (श लुप्त) कर लेता है ।

When a person who has done favour to the king acquires authority he takes away the entire income by banking upon the favour done by him earlier.

३४ सहपांसु [1]क्रीडितोऽमात्यः अतिपरिचयात् स्वयमेव राजायते ।

[सुला. SL 1० पाशु०]

रेत मे साथ खेला हुआ मन्त्री बहुत परिचय के कारण अपने आप ही राजा के समान आचरण करने लग जाता है ।

A minister who has played in dust with the king himself acts like a king on account of great familiarity

३५ अन्तर्दुष्टो नियुक्तः सर्वमनर्थमुत्पादयति, शकुनिशकटालौ अत्र दृष्टान्तौ ।

मन मे दुष्ट (स्वभाव वाला मन्त्री) बना हुआ सभी (प्रकार की) समस्याओ और विपत्तियों को जन्म देता है । इस (विषय) मे शकुनि और शकटाल उदाहरण हैं ।

(टिप्पणी—शकुनि—दुर्योधन का मामा । शकटाल—नन्दो का मन्त्री)

A minister wicked at heart creates all types of problems and troubles. Shakuni and Sakatala are examples

N.B Sakuni—Maternal uncle of Duryodhana, Sakatala, a minister of the Nandas.

३६ सोऽधिकारी चिरं नन्दति, यः स्वामिप्रसादेन नोत्सेकं प्राप्नोति ।[1]

(सुला SL 1 नास्तिसूत्रमिदम्)

वह अधिकारी चिरकाल तक आनन्दित रहता है, जो स्वामी की कृपा (प्राप्त कर) घमण्डी नही बनता है ।

That officer remains happy for long who is not puffed up with the favours shown by the king

३७ सुहृदि नियोगिनि भवत्यवश्यं[1] धनमित्रत्नयोर्नाशः[2] ।

[ सुला. SL. 1 अवश्य भवति 2 धनमित्रनाशः ]

मित्र के अधिकारी वन जाने पर धन और मित्रता का नाश अवश्यभावी है।

When a friend comes in authority, loss of friendship and wealth are inevitable.

३८ मूर्खस्य नियोगे भर्तुर्धर्मार्थयशसां सन्देहः, निश्चितौ चानर्थनरकपातौ ।

मूर्ख के अधिकारी वनने पर राजा को धर्म, धन और यश (की प्राप्ति) सन्दिग्ध ही है, विपत्ति और नरक मे गिरना निश्चित है।

When a fool becomes incharge of affairs, attainment by the king of religious merit, welth and glory is doubtful, but onset of troubles and descent into hell are certain.

३९ किं तेन परिच्छेदेन यत्र आत्मक्लेशेनैव सुखं स्वामिन.[1] ?

[ सुला. SL. 1 यत्रात्मक्लेशेन कार्यं सुख वा स्वामिन ]

उस सेवक-मण्डल से क्या (लाभ) जिस के होने पर भी (श जहाँ) राजा को अपने (परिश्रम-जन्य) क्लेश से ही सुख (मिले) ?

What is the use of that retinue, in the existence of which the king derives comfort from affliction caused by self ?

४० का नाम निर्वृत्ति· स्वयम् ऊढतृणभोजिनो गजस्य ?

अपने आप ढो कर लाई हुई घास को खाने वाले हाथी की तृप्ति भला कैसी (होती है) ?

What satisfaction does an elephant derive from eating grass borne by himself ?

४१ अश्वसधर्माण पुरुषा कर्मसु नियुक्ता· विकुर्वते, तस्मादहन्यहनि तान् परीक्षेत ।

घोडो के समान स्वभाव वाले पुरुप अधिकार मे नियुक्त किए जाने पर विगाड करते है, अत उनकी समय-समय पर (अथवा प्रतिदिन) देखभाल करता रहे ।

Persons having the nature of horses create mischief when appointed in authority, hence the king should look after them from time to time.

४२ मार्जारेषु दुग्धरक्षणमिव नियोगिषु विश्वासकरणम् ।

अधिकारियो पर विश्वास करना विल्लियों द्वारा दूध की रक्षा के समान है ।

Confidence in men in authority is like protection of milk by cats

४३ 'ऋद्धिश्चित्तविकारिणी नियोगिनाम्' इति सिद्धानामादेश ।

सिद्ध पुरुषों का कथन है कि 'सम्पन्नता अधिकारियो के मनो को विकृत करती है ।'

The sages have observed that 'prosprity spoils the minds of persons in authority'

४४ सर्वोऽप्यतिसमृद्धो[1] भवत्यायत्यामसाध्य· कृच्छ्रासाध्य: स्वामिपदाभिलाषी वा ।

[ सुला. SL. 1 ०ममृद्धोऽधिकारी ]

समय आने पर (ग भविष्य मे) अत्यधिक सम्पन्न सव कोई (वश करने मे) असाध्य, कठिनता से साध्य अथवा राजा के पद के इच्छुक हो जाते है ।

In course of time every one who is highly prosperous becomes impossible or difficult to be controlled or becomes desirous of the position of the king

४५ भक्षणम् उपेक्षणं प्रज्ञाहीनत्वम् उपरोध. प्राप्तर्थाप्रवेशः द्रव्यविनिमयश्चेत्यमात्यदोषा· ।

(राजकीय सम्पत्ति को) आत्मसात् कर लेना (उसकी) उपेक्षा करना, (राजकार्योचित) वुद्धि से रहित होना, (राजकार्य मे) वाधा डालना (अथवा वाधित हो जाना)[1], आए हुए धन को (कोष, खाते आदि मे) जमा न करना (अथवा उपस्थित समस्या मे गति न होना), तथा (राजकीय)द्रव्य को (अन्य द्रव्य से) वदलना—(ये) मन्त्रियो के दोष (और दुर्वलताएं) है ।

[1 उपरोध—सुला प्रभावहीन होना]

To usurp state property, to neglect it, to be devoid of insight, to obstruct state matters, not to deposit state revenue or to have no acumen for resolving problems in hand and to exchange state material with other material—these are the defects of ministers.

[1 उपरोध —SL. to have no inflence, to be ineffective]

४६ बहुमुख्यमनित्यं च करणं स्थापयेत् ।

अनेक अधिकारी व्यक्तियो (से सचालित) और अस्थायी (कर्मचारियो वाले) राजतन्त्र को स्थापित करे ।

An administrative machinery run by several persons in authority and temporary employees should be established

४७ स्त्रीष्वर्थेषु च मनागप्यधिकारे नान्यजातिसम्बन्धः कार्य ॥[1]

(सुला SL. 1 न जातिसम्बन्ध )

स्त्रियो और धन के थोडे से भी अधिकार मे अन्य जाति (सुला. किसी भी व्यक्ति) को नियुक्त न करे ।

No other caste (SL. person) should be appointed even in the slightest authority over women and property

४८ [1]स्वपरदेशजत्वावनपेक्ष्यानित्यश्चाधिकार ।

[सुला. SL. 1 स्वपरदेशजावन०]

स्वदेशी या परदेशी उत्पत्ति का विचार न कर के (सभी व्यक्तियो को) अस्थायी नियुक्ति दे ।

Temporary appointments should be given (to all persons) without considering their indigenous and exotic origins.

४९ आदायक–निबन्धक–प्रतिकण्टक[1]–नीवीग्राहक–राजाध्यक्षा. करणानि ।

[सुला SL. 1 प्रतिवन्धक-]

करादिजन्य धन को इकट्ठा करने वाला, लेखारक्षक, कोष व सम्पत्ति का रक्षक, विशुद्ध आय का ग्रहीता और (इन) राज—(कर्मचारियो) का अधिकारी—ये राज्यतंत्र हैं ।

(1 प्रतिकण्टक—इस का अर्थ स्पष्ट नही है । सुला ने 'प्रतिवन्धक' पाठ अपना कर 'माल पर या खजाने मे जमा होने वालो वस्तुओ पर राजकीय मोहर लगाने वाला' अर्थ किया है । इस की दृष्टि मे ही यहाँ 'कोष व सम्पत्ति का रक्षक' अर्थ लिया गया है) ।

Revenue collector, accountant, keeper of treasure and property,[1] receiver of net income and state officers supervising them—these (constitute) administrative machinery

1 प्रतिकण्टक—Its sense is not quite clear. SL.has read 'प्रतिवन्धक' and has translated it as one who puts royal seal over wealth

and articles deposited in the treasury. Keeping it in view the translation offered here is keeper of property and treasure ]

५० आयव्ययविशुद्धं द्रव्यं नीवी ।

आय और व्यय के द्वारा शोधा हुआ (अर्थात् शेप वचा हुआ) धन और वस्तुएँ आदि 'नीवी' (कहलाती है)।

Money and articles etc saved after accounting for the income and expenditure are called 'net income' (Nivi).

५१ नीवीनिबन्धपुस्तकग्रहणपूर्वकम् आयव्ययौ शोधयेत् ।

शुद्ध आय की लेखा-पुस्तक को लेकर आय और व्यय की परीक्षा करे (श शोधन करे)।

Income and expenditure should be verified with reference to the account books of net income

५२ आयव्ययविप्रतिपत्तौ कुशलकरणकार्यपुरुषेभ्यः* तद्विनिश्चयः ।

आय और व्यय मे विकलता (सुला. विवाद) होने पर कुशल शासनतंत्र मे व्याप्त व्यावहारिक राजपुरुषो को सौप कर उस का निर्णय करे।

* यहाँ ल्यव्लोप मे पचमी है।

When there be a discrepancy (SL. contest) between the income and the expenditure, settlement should be arranged by entrusting the same to expert administrative field officers

* Here ablative has been used in place of elided gerund ('lyap')

५३ नित्यपरीक्षणं कर्मविपर्ययः प्रतिपत्तिदानं च नियोगिष्वर्थग्रहणोपायाः ।

नियमित जाँच, कर्तव्यकर्मों मे परिवर्तन, पूर्ण उत्तरदायित्व सौपना कर्मचारियो से राज्यकार्य कराने की रीतियाँ है।

(टिप्पणी . सुला के मत मे यहाँ कर्मचारियो से उन के द्वारा घूस से इकट्ठे किए हुए धन को निकालने के उपाय वताए गए है। उन्होने कर्मविपर्यय का भाव उच्च पद से नीच पद पर नियुक्ति तथा प्रतिपत्तिदान का वहुमूल्य वस्तुओ—छत्र चामर आदि की भेट माना है)।

Regular inspection, change in duties imposition of full responsibility—(these) are the ways to extract work from officials.

(NB. SL. holds that here the ways to extract from officials the money amassed by them by accepting gratification have been

described. He explains कर्मविपर्यय as 'demotion from a higher to a lower position' and प्रतिपत्तिदान as 'presents of valuable articles like umbrella and cowries).

५४ नापीडिता नियोगिनः दुष्टव्रणा इवान्तस्सारमुद्वमन्ति ।

बुरे ज़ख्म के समान बिना दबाए कर्मचारीगण अपने अन्दर के तत्त्व को नही निकालते हैं ।

(टिप्पणी—सुला ने इसे भी पूर्ववत् घूसपरक लिया है। अन्त सार 1 दूषित रक्त 2 रिश्वत का धन ।)

Like a festering wound, the officials do not emit their inherent powers unless they are pressed.

(N B SL has explain this also with reference to bribes अन्त सार 1. Bad blood 2 Money accepted as gratification).

५५ पुनःपुनरभियोगः नियोगिषु महीपतीनां वसुंधारा[1] ।

[ सुला. SL. 1 भूपतीना वसुधारा· ]

कर्मचारियो मे बार-बार (अर्थात् नए-नए कामो मे) नियुक्ति राजाओ के लिए धन (देने वाली) धारा—नदी है ।

(टिप्पणी सुला.—कर्मचारियो की बार-बार ऊँचे पदो से हटा कर निम्न पदो मे नियुक्ति उन को रिश्वत के धन को राजा को देने के लिए विवश कर देती है) ।

Employment of officials again and again in newer assignments is a wealth fielding current for the kings.

(N B SL. Frequent demotions of officials from higher to lower posts compel officials to give out the wealth acquired by them through gratification).

५६ सकृन्निष्पीडितं[1] स्नानवस्त्रं किं जहाति सार्द्रताम् ?[2]

[ सुला SL. 1.० निष्पीडितं हि 2. स्निग्धताम् ]

एक वार निचोड़ा (सुला. धोया) हुआ स्नान का कपडा क्या (अपना) गीलापन (सुला मैलापन) त्याग देता है ?

Does a cloth used for bathing pressed (SL. washed) only once leaves its wetness (SL. dirtiness) ?

५७ देशमपीडयन् बुद्धिपुरुषकाराभ्यां पूर्वनिबन्धमधिकं कुर्वन् अर्थ-मानौ लभेत ।[1]

[ सुला SL 1 लभते ]

देश (की प्रजा) को दुःख न देते हुए बुद्धि और पुरुषार्थ द्वारा पहले संचित धन का बढाने वाला धन और सम्मान को प्राप्त कर सकता है ।

One who increases the earlier accumulated wealth by his intelligence and efforts without afflicting the subjects in the country may obtain wealth and honour.

५८ यो यत्र कर्मणि कुशलः तं तत्र नियोजयेत् ।[1]

[ सुला. SL. 1 विनियोजयेत् ]

जो जिस कर्म मे प्रवीण हो उस को वहाँ लगाए ।

One should be appointed to a job in which one is an expert

५९ न खलु स्वामिप्रसादः सेवकेषु कार्य निबन्धने हेतुः[1], किन्तु बुद्धिपुरुषकारावेव ।

(सुला. SL 1 कार्यसिद्धिनिवन्धनम्)

निश्चय ही स्वामी की प्रसन्नता मात्र सेवको की कार्यो की सिद्धि में कारण नही है, प्रत्युत बुद्धि और उद्योग ही (कारण है) ।

Verily the pleasure or favour of the king alone is not the cause of success in undertakings but intelligence and perseverence alone are the causes,

६० शास्त्रविदपि अदृष्टकर्मा कर्मसु विषादं गच्छेत् ।

(राजनीति और शासन) शास्त्रो का ज्ञाता होने पर भी कार्य के अनुभव से हीन (व्यक्ति) दु.ख और नैराश्य को प्राप्त कर सकता है ।

Although conversant with the sciences of politics and administration a man may attain grief and disappointment if he has no experience of the work.

६१ अनिवेद्य भर्तुर्न [1]कंचिदारम्भं कुर्यात्, अन्यत्रापत्प्रतिकारेभ्यः ।

[ सुला SL. 1 किंचिदा० ]

विपत्ति के उपाय से भिन्न (अन्य) कोई (भी) काम स्वामी को वताए विना न करे ।

No work except remedying a danger should be undertaken without informing the king.

**६२ सहसोपचितार्थं मूलधनमात्रेणावशेषयितव्य· ।**

अकस्मात् आया (श बढा) हुआ धन मूल धन के रूप मे ही स्वीकार किया जाए ।

Property accrued by chance should be accepted in the form of original property

यहाँ सुला ने एक अन्य सूत्र पढा है—

Here SL has read the following aphorism

**मूलधनाद् द्विगुणाधिको लाभो भाण्डोत्थो यो भवति स राज्ञः ।**

व्यापार से (श बर्तनो) से प्राप्त हुआ मूल धन के दुगने से जो अधिक का लाभ हो वह राजा का होता है ।

Profit of more than the double of the capital investment arising out of trade belongs to the king

**६३ नियोगिषु परस्परकलहः भूभुजां निधिः ।**

कर्मचारियो में आपसी झगडा राजाओ की सम्पत्ति है ।

Mutual quarrel among servants is an asset to the king.

**६४ नियोगिषु लक्ष्मी. क्षितीश्वराणां द्वितीय कोशः ।**

कर्मचारियो की सम्पत्ति राजाओ की दूसरी निधि है ।

The wealth possessed by officials is the second treasure of kings

**६५ सर्वसंग्रहेषु धान्यसंग्रहो महान्, [1]यन्निबन्धनं जीवितं [2]सकलः प्रयासश्च ।**

[ सुला. SL. 1 यतस्तन्निबन्धनम् 2 सकलप्रयासश्च ]

समस्त सग्रहो मे अन्न का सग्रह महत्त्वपूर्ण है जिस के अधीन प्राण और समस्त उद्योग हैं ।

Among all the collection of foodgrains is important on which depend life and all effort

**६६ न खलु मुखे [1]निक्षिप्तं महदपि द्रव्यं प्राणत्राणाय, यथा धान्यम् ।**

[सुला. SL 1 निक्षिप्त. खरोऽपि द्रम्भ ।]

मुख मे डाला हुआ महान् (मूल्यवान्) द्रव्य भी अन्न के समान प्राणो की रक्षा मे समर्थ नही है ।

(टिप्पणी—खरद्रम्भ सुवर्ण का सिक्का (सुला.) ।)

Even a very valuable object placed in the mouth is not capable of protecting life as food grains.
[ NB. खरद्रम्म—a gold coin-(SL.) ]

६७ धान्येषु चिरजीविनः कोद्रवाः ।
अन्नो मे कोदो अधिक दिन सुरक्षित रहते है ।
Among food grains, kodrava grain remains intact for long

६८ अनवं नवेन वर्धयितव्यं व्ययितव्यं च ।
पुराने (अन्न) को नए (की प्राप्ति) सें वढाना और समाप्त करना चाहिए ।
Old food grains should be replenished and exhausted by acquiring the new ones.

६९ लवणसङ्ग्रहः सर्वरसानामुत्तमः ।
सव रसो मे नमक का सग्रह उत्तम हैं ।
The solt flavoured taste is the best of all tastes

७० [1]सर्वरसमप्यन्नमलवणं गोमायते ।
[सुला. SL. 1 सर्वरसमयम्]
सव रसो से युक्त होते हुए भी नमक के विना भोजन गोवर के समान हैं ।
Meals having all flavours but without salt are like cowdung.

इति अमात्यसमुद्देशः
यहां अमात्यविपयक विवेचन समाप्त हुआ ।
Here ends the Discourse on Ministers.

## १९. जनपदसमुद्देशः

### जनपदों का विवेचन
### Discourse on Country

१ पशुधान्यहिरण्यसम्पदा राजते=शोभते इति[1] राष्ट्रम् ।
[सुला. SL. 1. राजते इति राष्ट्रम्]
(जहां) पशुओं, अन्नों और धातुओ (व सुवर्ण) की सम्पत्ति शोभायमान होती है (वह) 'राष्ट्र' (अर्थात् राज्य) होता है ।

Where the wealth of animals, food-grains and metals shines, that place is called 'Rastra' (nation).

२ भर्तुर्दण्डकोशवृद्धिं दिशति=ददातीति [1]देशः ।
[सुला. SL. 1 दिशतीति]
स्वामी को अधिकार, शासन और कोष की वृद्धि देने वाला (प्रदेश) 'देश' कहलाता है ।
The tract that yields growing authority, rule and treasure is called a 'desha' (kingdom)

३ विविधवस्तुप्रदानेन स्वामिनः सद्मनि गजान् वाजिनश्च विषिणोति=बध्नातीति विषयः ।
जो अनेक प्रकार की वस्तुएं देकर स्वामी के घर में हाथी और घोडो को धारण करता है (श वाधता है) (उस प्रदेश को) 'विषय' (राज्य) कहते हैं ।
That land is called territory (Vishaya) which keeps elephants and horses in the house of the king by bestowing various types of objects

४ सर्वकामदुघत्वेन[1] नरपतिहृदयं मण्डयति=भूषयतीति मण्डलम् ।
[सुला SL. 1 सर्वकामधुक्खेन]
(जो प्रदेश) सब इच्छाओ को पूर्ण करने के कारण राजा के मन को तृप्त करता है, अलंकृत करता है उस (प्रदेश) को 'मण्डल' कहते है ।
That land is called 'Mandala' which pleases and adorns the mind of the king by fulfilling all his desires.

५ जनस्य-वर्णाश्रमलक्षणस्य द्रव्योत्पत्तेर्वा पदं=स्थानमिति जनपदम् ।
(जो प्रदेश) वर्णो और आश्रमो से लक्षित प्रजा का अथवा धनधान्यादि पदार्थों की उत्पत्ति का स्थान हो, (वह) 'जनपद' कहलाता है ।
That land is called a 'Janapada' which is the abode of subjects characterised by the presence of castes and the observance of the four stages of human life or by the production of wealth and cereals and other things

६ निजपतेरुत्कर्षजनकत्वेन शत्रुहृदयं[1] दारयति=भिनत्तीति [2]दरत् [दारकः] ।
[ सुला. SL. 1 हृदयानि 2 दारकम् ]

(जो प्रदेश) अपने स्वामी के उत्कर्ष को बढाने के द्वारा शत्रु के हृदय को फाड़ता है—तोड़ता है, उसे 'दरत् (दारक )' (फाडने और तोडने वाला) कहते हैं ।

A country which rends and breaks the heart of the enemy by incresing the prosperity or excellence of its king is called 'Darat' (Daraka) (renderer and breaker).

७ आत्मसमृद्धया स्वामिनं सर्वव्यसनेभ्यो [1]निगमयति=निर्गमय-तीति निगमः ।

[ सुला. SL. 1 निर्गमयतीति निर्गम ]

(जो प्रदेश) अपनी समृद्धि से राजा को समस्त विपत्तियो से निकालता है—पूर्णतया छुड़ा देता है, (वह) 'निगम' कहलाता है ।

That land which liberates—completely frees the king from all difficulties and troubles by its prosperity, is called 'Nigama' (rescuer)

८ अन्योन्यरक्षक खन्याकरद्रव्यनागवनवान्[1] [2]अनतिवृद्धानतिहीन-ग्रामः बहुसारविचित्रधान्यपण्योत्पत्तिः[3] अदेवमातृक पशु-मनुष्यहितः श्रेणिशूद्रकर्षकप्रायः=इति जनपदगुणाः[4] ।

[ सुला. SL 1.० नागघनवान् 2. नातिवृद्धनातिहीन० 3 ०धान्यहिरण्यप-ण्योत्पत्ति· 4 जनपदस्य गुणाः ]

'जनपद'—देश के गुण है कि (वहाँ) (सव) परस्पर में रक्षा करने वाले हो, खानो और आकरो मे निहित (खनिजो और सुवर्ण आदि धातुओ की) सम्पत्ति, पर्वत और वन हो, गांव न वहुत वढ़े हुए (अथवा विकसित) हो, न वहुत अल्प विस्तार (अथवा विकास) वाले हो ।

(सुला. जनसख्या न वहुत वढी हुई हो, और न वहुत कम हो) वहुमूल्य और विविध प्रकार के अन्नो और विक्रेय वस्तुओ का उत्पादन हो, वर्पाजल मात्र पर निर्भर न हो (श इन्द्र देव मात्र जिस का निर्माता न हो), पशुओ और मनुष्यो के लिए हितकारक हो और व्यवसायियो और शिल्पियो के संघ, शूद्र और किसान वहुलता से हो ।

The merits (or good points) of a 'Janapada' (country) are that there all should protect each other, there should be wealth (of minerals and metals like gold (etc) deposited in mines, mountains and forests, villages should be neither over-grown nor deficient in growth there should be production of highly valuable and different

kinds of food grains and saleable commodities, it should not depend solely on rain-water it should be beneficial to animals and men and should abound in the guilds of industrialists and artisans, shudras and farmers.

९ विषतृणोदकोषरपाषाणकण्टकगिरिगर्तगह्वरप्रायभूमि भूरि-वर्षाजीवन व्याललुब्धकम्लेच्छबहुल स्वल्पसस्योत्पत्ति तरु-फलाभाव[1] इति देशदोषा: ।

[ सुला. SL 1 तरुफलाधार इति ]

विषैले घास और पानी वाली, ऊषर, पत्थरो, काटो, पहाड़ियो, गढो और गुफाओ से व्याप्त भूमि, पुष्कलवर्षा पर जीवन निर्भर होना, सर्प, लालची (भील आदि) और म्लेच्छो की बहुलता, अत्यल्प खेती होना और वृक्षो के फलो का अभाव—ये देश के दोष है ।

These are the demerits of a country land abounding in poisonous grass and water, barrenness, stones thorns, hills, pits and caves, life dependent upon heavy rainfall abundance of snakes, greedy (Bhils and others) and barbarians, low produce of crop and failure of tree-fruits

१० तत्र सदा दुर्भिक्षमेव यत्र जलदजेनैव सस्यनिष्पत्ति:, अकृष्ट भूमिकश्चारम्भ ।

वहाँ सदा अकाल ही रहता है, जहाँ खेती की उपज मेघ से उत्पन्न (जल) से ही होती है, और (सस्योत्पादन) कर्म भूमि मे बिना हल चलाए किया जाता है।

There is always famine where production of food-grains depends solely upon rain-water and the cultivation is done in unploughed land

११ क्षत्रियप्राया हि ग्रामा· स्वल्पास्वपि बाधासु प्रतियुध्यन्ते ।

क्षत्रियो की बहुसख्या वाले गॉव थोडी सी भी रुकावटे होने पर आपस मे लड पडते हैं ।

Villages having a large number of warrior inhabitants fight the slightest obstructions.

१२ म्रियमाणोऽपि द्विजलोकः न खलु [1]सान्त्वेन-प्रयच्छति सिद्ध-मप्यर्थम् ।

(सुला SL. 1 सान्त्वेन सिद्धमप्यर्थं प्रयच्छति)

मरता हुआ भी ब्राह्मण निर्धारित धन को शांति से नही ही देता है ।
Even a dying Brahmana does not yield at all even the determined amount by peaceful means.

१३ [1]स्वभूमिकं भूतपूर्वमभूतपूर्वं वा जनपदं स्वदेशाभिष्यन्दवा-मनाभ्यां परदेशोपवाहनेन वा वासयेत्[2] ।

[सुला SL. 1 स्वभूमिक भुक्तपूर्वमभुक्त वा जनपद स्वदेशाभिमुख दानमानाभ्या परदेशादावहेत् वासयेश्च 2 पाभे भूमिक भुक्तपूर्वं वा जनपद स्वदेशाभिमुख्य दानमानाभ्यां परदेशोपवाहनेन वा वासयेत् । ]

अपनी भूमि वाले, पहले (अपने राज्य मे) रहे वा न रहे, प्रदेश को अपने देश के बढाने और घटाने* के द्वारा अथवा विदेशी शासन (श. परदेश) से (अपने) शासन मे (श. समीप) लाने के द्वारा वसवाए ।

* टिप्पणी . कालिदास ने कु सं. 6/37 मे 'वामन' के स्थान पर 'वमन' (निकास) का प्रयोग किया है । मल्लिनाथ के मत मे कौटिल्य ने भी 'वमन' का प्रयोग किया है ।

सुला के पाठ मे—अपनी भूमि के ऐसे निवासी को जिस से पहले कर लिया हो अथवा न लिया हो दान और मान दे कर परदेश से अपने देश की ओर लाए और वसाए ।

पाठ भेद मे—(अपने) देश के अंग अथवा पूर्व मे कर देने वाले अपने देश की ओर उन्मुख प्रदेश को दान और मान से अथवा विदेशी शासन (श. परदेश) से निकाल कर वसाए । सुला ने इसका अर्थ भिन्न दिया है—'राजा परदेशवासी व उपद्रवकारी मनुष्य को, जो कि इस के देश मे रहना चाहता है, दानमानपूर्वक दूसरे देश मे भेज देवे । क्योंकि ऐसा करने से प्रजा परदेशवासी प्रजा के उपद्रवों से सुरक्षित रहती है ।

The king should establish a part of the country belonging to his land which formerly had been or had not been (in his state) by increasing or decreasing* his state or by bringing it under his administration from foreign sway

[ * N.B Kalidasa has used 'Vamana' (drawing out) in KS. VI 37 in place of 'Vaamana'. According to Mallinatha Kautilya also has used 'Vamana'.

According to SL 's reading : The king should bring from a foreign

land and establish it in his own country by bestowing wealth and honour to such an inhabitant of his land from whom tax was realised or was not realised

VL : The king should establish so as to be loyal to his state by bestowing wealth and honour or by drawing it out of the foreign sway the land which forms a part of his land ar which formerly paid taxes to him

SL. has given a different translation .—

The king should send away to a foreign country by bestowing wealth and honour a foreigner or a violent or rebellious person who wishes to reside in his country for by doing so the subjects remain protected from the disturbances created by foreign nationals

१४ स्वल्पोऽपि वापेषु[1] प्रजोपद्रव महान्तमर्थं नाशयति ।

(सुला. SL 1 आदायेषु)

वीज बोने के कालो मे प्रजा की थोडी-सी भी गड़बडी प्रभूत धन का नाश कर देती है ।

(सुला के पाठ मे—जो राजा कर आदि अर्थग्रहण के स्थानो मे व्यापारियो से थोडा-सा भी अन्याय का धन ग्रहण करता है, उसे महान् आर्थिक हानि होती है) ।

Even the slightest disturbance during the sowing season leads to a heavy loss of wealth

(SL's reading---The king who realises from businessmen even a small amount of illegal tax-money at places of collection of tax sustains great financial loss)

१५ कणिशेषु क्षीरिषु[1] सिद्धादाय जनपदमुद्वासयति ।

(सुला SL 1 क्षीरिषु कणिकेषु)

अन्न की वालो के दूधयुक्त (अर्थात्—अधपकी) होने पर निर्धारित अश का ग्रहण देशवासियो को उखाड़ देता है ।

(सुला —कच्चे अन्न का ग्रहण किसानो को दूसरे देश मे भगा देता है ।)

Realization of the determined part when the corn-ears have grown milky uproots the inhabitants of the country.

[ SL. Realisation of unripe grain drives away the farmers to foreign lands ]

१६ लवनकाले सेनाप्रचार दुर्भिक्षमावहति ।
(कृषि के) कटने के काल मे सेना का आवागमन अकाल डाल देता है ।
The movement of army at the time of reaping the harvest leads to famine.

१७ सर्वा अपि बाधा[1] प्रजानां कर्षयन्ति ।[2]
[सुला. SL. 1 पाभे. VL सर्वाबाधा 2 सर्वबाधा प्रजाना कोश पीडयति]
समस्त बाधाएँ प्रजाओ के धन को क्षीण करती है ।
(सुला —प्रजाओ को पीडित करने से राजा का खजाना नष्ट हो जाता है ।)
All disturbances decay the wealth of the subjects
(SL —The treasure of a king wanes away by afflicting the subjects.)

१८ दत्तपरिहारान् पितेवानुगृह्णीयात् ।
[ सुला SL 1 दत्तपरिहारमनुगृह्णीयात् ]
दी हुई (कर आदि की) छूट वालो पर पिता के समान अनुग्रह रक्खे ।
The king should show favour like a father to subjects who have been exempted from payment of taxes.

१९ मर्यादाऽतिक्रमेण फलवत्यपि भूमिर्भवत्यरण्यानी ।
कालोचित कर्त्तव्य कर्मो की उपेक्षा (श. सीमाओ का उल्लघन) फलदायक भूमि को भी जंगल वना देती है ।
(सुला.—मर्यादा—लोकव्यवहार, नैतिक प्रवृत्ति)
Neglect of timely duties turns even a fruit-yielding land into a forest
(SL मर्यादा Worldly conduct, moral leanings)

२० क्षीणजनसंभावनं, तृणशलाकाया अपि स्वयमग्रह[1], कादाचित्कं चोपजीवनं[2] इति परमा· प्रजानां संवर्धनोपाया[3] ।
[ सुला SL 1 पाभे स्वय सग्रहः 2 कदाचित्किचिदुपजीवनम् 3 परम ·· पाय । ]
धनहीनो को सहारा देना, स्वय तिनके की सीक भी न लेना, समय-समय पर आजीविका की व्यवस्था—ये प्रजा के पालन-पोषण के श्रेष्ठ उपाय हैं।
(सुला —स्वयमग्रह —अन्यायपूर्वक अथवा आपत्तिग्रस्त प्रजा से टैक्स आदि न लेना, कदाचित् किंचिदुपजीवनम्—'किसी समय [अपराध करने पर]

अपराधानुकूल दण्डविधान करना' ।)

To support the poor, not to accept even a straw of grass, and to provide livelihood from time to time—these are the foremost means to protest and nourish the subjects

(SL. स्वयमग्रह्—Not to realise taxes illegally or from subjects fallen in troubles and calamities कदाचिन् किञ्चिदुपजीवनम्—to ordain punishment according to the crime committed at some occasion)

२१ न्यायेन रक्षिता पण्यपुटभेदिनो पिण्ठा[1] राज्ञां कामधेनुः ।

[ सुला SL 1 पिष्ठा ]

(नियमो के) न्यायोचित व्यवहार के पालक और क्रय-विक्रय की वस्तुओ के समूह का शोधन करने वाले (कर आदि) शुल्क लेने के स्थान राजाओ के लिए कामधेनु (के समान समस्त इच्छाओ के पूरक साधन) हैं ।

Places for the collection of taxes and check posts for or heaps of marketable commodities and observing proper conduct of rules are means of fulfilling all desires of kings like a desire-yielding cow.

२२ राज्ञश्चतुरंगबलाभिवृद्धिहेतवो भवेयुः भूयांसो भक्तग्रामाः ।[1]

(सुला SL 1 राज्ञा चतुरगवलाभिवृद्धये भूयासो भक्ताग्रामा)

राजा की चार अगो वाली सेना की वृद्धि करने वाले बहुत से धान्य से पूर्ण गाँव होने चाहिए ।

There should be many villages rich in food-grains for the growth of the army consisting of the four divisons.

२३ सुमहच्च गोमण्डलं हिरण्याऽऽयुक्तं शुल्कं च कोशवृद्धिहेतुः ।[1]

(सुला SL 1 शुल्क कोशवृद्धि०)

और विशाल गौओ (अर्थात् पशुओ) के समूह तथा सुवर्ण की आय से युक्त कर (आदि) (राजा के) कोश को बढाने वाले होते है ।

And large herds of cattle and taxes accompanied with the acquisition of gold increase the treasure of kings

२४ देवद्विजप्रदेया गोरुतप्रमाणा भूमिः दातुरादातुश्च सुखनिर्वाहा ।

देवो (अर्थात्—विद्वानो) और द्विजन्माओ (या ब्राह्मणो) को दी जाने वाली गाय के शब्द (के सुनाई देने की दूरी) की दूरी की मात्रा वाली भूमि दान देने और दान लेने वाले (—दोनो के लिए ही) सुखद होती है ।

The land to be bestcwed to scholars and to the twice-born (Brahmanas) which extends as for as lowing of caws is heard is pleasant both to the donor and the recepient

२५ क्षेत्रवप्रखण्डगृहधर्मायतनानाम् उत्तर. पूर्वं बाधेत, न पुनरुत्तरं पूर्वः ।

(सुला. SL. 1.०खण्डधर्मायतनानाम)

खेत, प्राचीरयुक्त भाग, घर और धर्मस्थानो (अथवा मन्दिरो) (के एक ही भूमि पर निर्माण मे) आगे-आगे वाला (अपने से) पहलो को बाधित करता है, फिर पहला आगे आने वाले को (बाधित नही करता है) ।

(सुला. ने वप्रखण्ड का अर्थ 'तालाब और कोट' किया है) ।

Among fields, portions with ramparts, houses and religious places constructed over the same land, the later supersedes the former but then the former does not supersede the later

(SL. has translated वप्रखण्ड as 'water tanks and forts')

२६ नामुद्रहस्तोऽशोधितो वा कश्चित् स्वमण्डले निर्विशेन्निर्गच्छेद्वा ।

मोहर लगे अनुमति पत्र हाथ मे लिए बिना और अपरीक्षित कोई भी अपने राज्य मे न प्रवेश करे, न (वहाँ से) बाहर जाए ।

None without a permission letter in hand or unexamined should enter or go out of the state

२७ श्रूयते हि किल—हूणाधिपतिः पण्यपुटवाहिभिः सुभटैश्चित्रकूटं जग्राह; [1]खेटखड्गसहायश्च भद्र. कांचीपतिमिति ।

(सुला SL. 1 खेटखड्गधरैं सेवार्थं शत्रुणा भद्राख्य काचीपतिमिति ।)

सुना जाता है कि हूणो के राजा ने क्रय-विक्रय योग्य वस्तुओ को धारण करने वाले (व्यापारी वेषधारी) योधाओ के द्वारा चित्रकूट पर अधिकार कर लिया; तथा शिकारी (वेषधारी) खड्गधारियो की सहायता से भद्र ने काँची (नगरी) के राजा को (अपने वश मे कर लिया) ।

(सुला के पाठ मे—शत्रु ने सेवा के लिए (भेजे हुए) शिकारी खड्गधारियो के द्वारा भद्र नामक काची के राजा को (जीत लिया) ।

It is heard that a Huna king occupied Chitrakuta by means of warriors disguised as of merchants bearing marketable commodities, and Bhadra captured the king of the city of Kanchi with the help of warriors holding swords in the guise of hunters.

[ SL.'s reading : the enemy conquered the king of Kanchi named

Bhadra with the help of sword-holder (warriors) in the guise of hunters ]

२८ न हि भर्तुरभियोगात्परः सर्वजनविशुद्धिहेतुरस्ति ।
निश्चय ही राजा की भक्ति से बढ़ कर समस्त जनो की शुद्धि का और कोई उत्तम उपाये नही है ।
(सुला अभियोग – अपराधारोपण के अनुरूप दण्डविधान)
Verily there is no other better means of determining the loyalty of all the subjects than devotion to the king
[ SL अभियोग—Punishment according to accusation ]

इतिजनपदसमुद्देशः ।
यह जनपदविवेचन समाप्त हुआ ।
Here ends the Discourse on Country

## २०. दुर्गसमुद्देशः
### दुर्ग-विचार
### Discourse on Forts

१ यस्याभियोगात् परे दुःखं गच्छन्ति तद् दुर्गम्[1] ।
[ सुला. SL 1 नास्ति सूत्रमिदम् ]
जिस पर आक्रमण करने से शत्रु दु ख प्राप्त करते है, उसे दुर्ग (कहते हैं) ।
That is (called) a fort by attacking which the enemies attain misery.

२ दुर्जनोद्योगविषयाद्वा यस्य विजिगीषोरापदो गमयतीति दुर्गम् ।[1]
[ सुला SL. 1 ० दुर्जनोद्योगविषया व स्वस्यापदो गमयतीति ]
अथवा (जो) दुष्टो के प्रयासो से उत्पन्न जिस-किसी विजयशील (राजा) की आपत्तियो को दूर करता है, उसे दुर्ग कहते हैं ।
Or that is fort which removes the troubles and miseries of a victorious king caused as a result of the efforts of wicked persons.

३ तद्द्विविधं–स्वाभाविकम् आहार्यं चेति ।
वह दो प्रकार का होता है - स्वाभाविक और मानव-निर्मित ।
That is of two types—natural and man-made

४ वैषम्यं पर्याप्तावकाशः यवसेन्धनोदकभूयस्त्वं[1] च स्वस्य, परेषां तदभावः, बहुधान्यरससंग्रहः, प्रवेशापसारौ[2] वीरपुरुषाश्चेति दुर्गसम्पत् अन्यद्दुर्गं बन्दिशालेव ।

[ मुला. SL. 1.०भूयस्त्व स्वस्य परेषामभाव. ''वीरपुरुषा इति शालावत् ।

2. पाभे० प्रवेशापसारो अधिकपाठ:-प्रत्येक प्राकार-गिरिकुलवधन दुर्गवर्यस्येति ।

विषम (भूमि), पर्याप्त विस्तृत स्थानों के लिए घास, इन्धन और जल की प्रचुरता, शत्रुओं के लिए इन का अभाव, प्रचुर अन्न और द्रव पदार्थों का संग्रह, आगमन और निर्गमन के द्वार तथा (रक्षा के लिए) वीर पुरुष (—सैनिक आदि)—ये दुर्ग के गुण हैं। इस से भिन्न प्रकार का दुर्ग जेल-खाने के समान है।

(पाभे.—प्रवेशापसार —प्रवेश का निकास अर्थात् निरोध हो। अधिकः पाठ:—श्रेष्ठ दुर्ग में (धान्य आदि) प्रत्येक वस्तु के (संग्रह)स्थान प्राचीर और पर्वत-शृंखला से घिरे हों)।

Uneven land ample extensive space, plentiful grass, fuel and water for own subjects their non-existence for the enemies, abundant storage of foodgrains and liquids, entrance and exit doors and brave men for protection—these are the excellances of a fort· different is like a jail

(V.L. प्रवेशापसार —Exit of (i e. obstruction in) entrance

Additional Reading—The store-house of every thing (like food-grains) should be surrounded by ramparts and series of hills in a good fort )

५ अदुर्गो देशः कस्य नाम न परिभवास्पदम् ।

दुर्ग-हीन देश निःसंदेह किस के द्वारा नहीं जीता (अ. तिरस्कृत किया) जाता है ?

By whom is a country without a fort not conquered or humiliated ?

६ अदुर्गस्य राज्ञः, पयोधिमध्ये पोतच्युतपक्षिवत् आपदि नास्त्याश्रयः ।[1]

दुर्गहीन राजा का (वाह्य आक्रमण आदि) विपत्ति में समुद्र के बीच जहाज से बिछुड़े हुए पक्षी के समान कोई आश्रय नहीं होता है।

A king without a fort has no place for refuge in case of calamity like a bird strayed from a ship in an ocean.

७ उपायतो गमनम्[1] उपजापः चिरमनुबन्धः अवस्कन्दः[2] तीक्ष्ण-पुरुषप्रयोगश्चेति[3] दुर्गलम्भनोपायाः ।

[ सुला SL. 1 अधिगमनं 2. अवस्कन्दतीक्ष्णपुरुष० 3 परदुर्ग० ]

उपायो द्वारा (शत्रु दुर्ग मे) प्रवेश, (शत्रु के अधिकारियो और प्रजा आदि मे) भेद (उत्पन्न करना), चिरकाल तक घेरा डालना, आक्रमण (सुला. शत्रु दुर्ग के अधिकारियो को प्रचुर सम्पत्ति और मान दे कर वश मे करना और विष आदि द्वारा वध करने वाले पुरुषो का प्रयोग—ये किलो को प्राप्त करने के उपाय हैं ।

To enter the enemy'e fort through strategem to sow dissensions among the enemy's officers and subjects to beseige for a long time, to attack (SL. to win over the officers of enemy's fort by distributing abundant property and honour) and to employ persons capable of killing by the administration of poison—these are the ways to acquire forts

इति दुर्गसमुद्देश.

यह दुर्गों का विवेचन समाप्त हुआ ।

Here ends the Discourse on Forts.

## २१. कोशसमुद्देशः

### कोश का विवेचन

### Discourse on Treasure

१ यः विपदि सम्पदि च [1]स्वामितन्त्राभ्युदयं कोषयति-संश्लेषयति स कोष [1]।

[ सुला SL. 1 स्वामिनस्तन्त्राभ्युदय कोशयतीति कोश· ]

जो विपत्ति और समृद्धि काल मे राजा के शासन (सुला चतुरग सेना) की वृद्धि को चमकाता है, सुसगठित करता है, वह 'कोष' है ।

Treasure is that which brightens and strengthens the development of the administration (SL. four-fold army) of the king in misery or prosperity.

२ [1]अतिशयितारत्नहिरण्यरजतप्रायः व्यावहारिकनाणकबहुलः महापदि व्ययसहश्चेतिकोशगुणः ।

[सुला. SL. 1 सातिशय०]

